मैं करता हूँ, अन्धा हूँ, बालक हूँ, द्विज हूँ, जन्म गया, कह गया, ये सब आत्मा का अज्ञान है, कर्मादि कारण भी यही है।

स्वयं को ब्रह्मत्व भाव में देखकर इस संसार को क्यों न पार किया जाये! इस संसार को पार करके फिर कर्तृत्व भोतृत्व नहीं दिखते।

स्वभाव में कर्तृत्वादि की प्रतीति है, वह दृश्य होने से द्रष्टा में होती है। यद्यपि है ये अविद्या कल्पित ही वास्तव में दृगात्मा दृश्य नहीं है।

प्रमाता में रहने वाला मेय बोधक मान अवस्थात्रय के साक्षी (माता मेय मान) के साक्षी को नहीं, न व्यापृत कर सकता; जैसे उल्मुक (आग का अंगार) अग्नि को नहीं जला सकता।

विज्ञान अन्तरंग है; क्योंकि वह आत्माश्रित है, कर्म बहिरंग है, क्योंकि वह बाह्य द्रव्यों के आश्रित है। जैसे आत्मविज्ञान ही वस्तु है, क्रिया मोहाश्रया है, सम्यक् ज्ञान होने पर जब कर्म का हेतु ही नष्ट हो गया तब कर्म कहाँ?

**श्रुत्याचार्यप्रसादेन, योगाभ्यासवशेन च।**
**ईश्वरानुग्रहेणापि, स्वात्मबोधो यदा भवेत् ।।** (श्रीदक्षिणामूर्तिस्तो. वा. १/१४)

श्रुतिप्रसाद से (शास्त्र कृपा) आचार्य प्रसाद (गुरुकृपा) से योगाभ्यास (आत्मकृपा) से ईश्वरानुग्रह (भगवत्कृपा) से इन सबके संयुक्त प्रयास से आत्म बोध होता है।

**कालरूपक्रियाशक्त्या, क्षीरात्परिणमते दधि।**
**ज्ञातृज्ञानज्ञेयरूपं, ज्ञानशक्त्या भवेज्जगत् ।।** श्रीदक्षिणामूर्तिस्तो. वा. २/१४)

कालरूपी क्रियाशक्ति के द्वारा दूध दधि रूप में परिणत हो जाता है, उसी प्रकार ज्ञातृ, ज्ञान व ज्ञेय रूप जगत् शक्ति से ही होता है।

• • ✿ • •

**सोऽयं माया विलासो हि, जगत्कर्तृत्वमात्मनः ।**
**बन्धमोक्षोपदेशादि, व्यवहारोऽपि मायया।।** (श्रीमद. भू. स्तो.)

आत्मतत्त्व का जगत् रूप में भान ये सब माया का ही विलास है, क्योंकि बन्ध मोक्षादि के उपदेश का व्यवहार भी तो माया ही है, माया द्वारा ही है।

• • ✿ • •

**परलोकभयं यस्य, नास्ति मृत्युभयं तथा।**
**तस्यात्मज्ञस्य शोच्याः स्युः, सब्रह्मेन्द्र अपीश्वरा।।**

जिस आत्मज्ञानी को परलोक भय तथा मृत्यु भय नहीं है, उस आत्मज्ञ के लिए तो ब्रह्मा इन्द्रादि ईश्वरादि भी शोचनीय ही हैं।

• • ✿ • •

**अहमित्यात्मधीर्या च, ममेत्यात्मीययोरपि।**
**अर्थशून्ये यदा यस्य, स आत्मज्ञो भवेत्तदा।।२९।।**

जिस साधक के जिस अवस्था में मैं भाव (मैं बुद्धि) व मेराभाव दोनों ही अर्थशून्य हो जाये, वह साधक आत्मज्ञ हो जाता हैं।



**अहं ममत्वाद्यपहाय सर्वं, श्रीराजयोगे स्थिरमानसानाम् ।**
**न द्रष्टा नापि च दृश्यभावः, सा जृम्भते केवलसंविदेव।।** (योगतारावली १६)

मैं और मेरा सबको त्यागकर, श्रीराजयोग में स्थिर मन वाले योगियों के लिए न द्रष्टा है, न दृष्य। वे तो केवल संवित् (ज्ञानमयभाव) में ही जीते हैं।

**विश्रान्तिमासाद्य तुरीयतल्प, विश्वाद्यवस्थात्रितयोपरिस्थे।**
**संविन्मयो कामपि सर्व कालं, निद्रां सखे निर्विश निर्विकल्पान्।।**

तुरीयावस्थारूपी कोमल शय्या पर विश्रान्ति पाकर विश्वादि तीन अवस्थाओं से ऊपर होकर सर्वदा के लिए हे सखे! निर्विकल्पक ज्ञानमयी किसी योगनिद्रा में प्रविष्ट हो जा।

**हंसयोः सबलं हित्वा, पदयोः स द्वितीययोः।**
**पूर्णोऽहमेवं जानीयाद्, बोधमात्र स्वभावतः ।।** (स.स.म.वै.स्व. ५)

हं और स इन दोनों में से स को छोड़ दे, जो दूसरा पद है। तब बचता है अहं। शेष जो बचा, वह पूर्ण बोधमात्र स्वभाव वाला मैं ही हूँ, ऐसा जानना चाहिए।

**वेदादेव विनिर्मोक्षः अहमात्मा न मर्त्योऽस्मि धृतिरेषा मतिर्भवेत् । अहं शुद्ध इति ज्ञानं शौचम्।।** (सू.सं.ज्ञान यो. ख. १४)

(ज्ञान) वेद से ही मोक्ष होगा, ऐसी बुद्धि होना ही धृति है, मैं शुद्ध ब्रह्म हूँ- ये ज्ञान होना ही शुचिता है, शौच है।

**रागाद्यपेतं हृदयं, वागदुष्टाऽनृतादिना।**
**हिंसाविरहितः कायः, एतच्चेश्वरपूजनम् ।।** (सू.सं.ज्ञान यो. ख.)

रागद्वेषादि रहित हृदय-असत्यादि से अदूषित वाणी हिंसा भावरहित शरीर यही ईश्वर की पूजा है।

**कोऽहं मोक्षः व्ययं केन संसारं प्रतिपन्नवान् । इत्यालोचनं तपः।**
**ब्रह्मादिलोकपर्यन्ता द्विरक्तस्य परात्मनि।**
**प्रियंयत्तन्महाप्राज्ञाः, सन्तोषं परमं विदुः।।** (सू.सं.ज्ञान यो. स्व.)

मैं कौन हूँ? मोक्ष कैसे? किसने संसार बनाया- ये चिन्तन करना ही तप है।

ब्रह्मादि लोकपर्यन्त जिस विरक्त को परमात्मा में ही प्रीति हो जाये। हे महाप्राज्ञ सन्तों यही परम सन्तोष है।

**सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्।**
**ऐतदात्म्यमिदं सर्वं तत्सत्यं स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो।।** श्रुतिः
**सत्तातोऽपि न भेदः स्याद्, द्रव्यत्वादेः कुतोऽन्यतः**
**एकाकारा हि संवित्तिः, सद्द्रव्यं सद्गुणस्तथा।।** (वार्तिकम्)

हे सौम्य! ये पूर्व में भी सत् ही एक अद्वितीय मात्र था। हे श्वेतकेतो! ये सब कुछ आत्मविलास ही है सत्य है वह आत्मा भी तत् = वह आत्मतत्त्व, त्वम् = तुम, असि हो।

सत्तागत भेद नहीं है, फिर द्रव्यगत भेद कैसे हो सकता है? संवित्ति एकाकार ही है, द्रव्य और गुण भी सताश्रित होने से सत् ही है।

• • ❁ • •

**मनोदृश्यमिदं द्वैतं, यत्किञ्चित्सचराचरम्।**
**मनसो ह्यमनीभावे, द्वैतं नैवोपलभ्यते।।**
**आत्मसत्यानुभावेन, न सङ्कल्पयते यदा।**
**अमनस्तां तदा याति, ग्राह्याभावे तदग्रहः।।** (माण्डू.का. ३/३१,३२)
**अकल्पकमजं ज्ञानं, ज्ञेयाभिन्नं प्रचक्षते।**
**ब्रह्म ज्ञेयमजं नित्यं, अजनेनाजं विबुध्यते।।**
**जगन्मनो मात्रं तद्भावे नियतभावात् मृद्घटवत्।** (आ.मि.)
**अश्रद्धा चैव दुर्मेधा-अविद्यायाः सुते उभे। मेधाश्रद्धाविघातिन्यौ।** (ब्रह्मोत्तर स्व.)

ये द्वैत जो सचराचर रूप में दिख रहा है, सब मन द्वारा ही दृश्य है, मन अमनीभाव में आ जाये, तो ये द्वैत नहीं उपलब्ध होगा।

आत्मा के सत्य अनुभाव से जब मन संकल्प रहित हो जाये, तब अमनस्कता आती है, ग्राह्य का अभाव हो जाता है।

अकल्पक अज ज्ञेय से अभिन्न को ज्ञान कहते हैं। ब्रह्म ज्ञेय है, अज है, नित्य है। इस अज ज्ञान द्वारा अज ब्रह्म का बोध होता है।

जगत् मनोमात्र है, मन रहता है, तो जगत् है, मन नहीं, तो जगत् भी नहीं, जैसे मिट्टी है, तो घट है, मिट्टी नहीं, तो घट भी नहीं।

अश्रद्धा और दुर्मेधा अविद्या की पुत्रियाँ हैं, ये श्रद्धा और मेधा को नष्ट करने वाली हैं।

• • ❁ • •

## अवधूतः

**योऽयमवधूतमार्गस्थो लोके दुर्लभतरो न तु वा तुल्यः। नित्यपूतो वैराग्यमूर्तिः ज्ञानाकारो वेदपुरुषः तच्चित्तं मय्येवावतिष्ठते अहं च तस्मिन्नेवावस्थितः।** (अवधूतोपनिषद्)

ये जो अवधूत मार्ग के राही हैं, वे लोक में दुर्लभतर हैं। कोई एक लाखों में होगा बहुत नहीं (पाखण्ड अधिक किये मिलेंगे) वे नित्यान्तःकरण से पवित्र, वैराग्यमूर्ति, ज्ञानस्वरूप, वेदपुरुष उनका चित्त मुझमें ही लगा रहता है, मैं भी उनमें ही अवस्थित रहता हूँ।

## कैवल्यं मोक्षः

**शुद्धब्रह्मरतो यस्तु न स यात्येव कुत्रचित् ।**
**तस्य प्राणा विलीयन्ते जले सैन्धवखिल्यवत् ।**
**स्वप्नद्रष्टा यथा सृष्टिः प्रबुद्धस्य विलीयते।।** (शिव.गी.)

शुद्ध ब्रह्म में निरत योगी कहीं नहीं जाता, उसके प्राण तो ऐसे विलीन हो जाते हैं, जैसे जल में नमक घुल जाता है, स्वप्न संसार की तरह ही ज्ञानी की दृष्टि में जगत् विलुप्त हो जाता है, प्रबोध होते ही जैसे जगते ही स्वप्न प्रपञ्च नहीं रहता।

**अहङ्कारोऽत्र चिद्युक्तः कर्ता भोक्ता हृदि स्थितः।**
**वृत्यवच्छिन्नचैतन्यं घटाकाशवद् एतया।**
**वृत्या सह बहिर्गत्वा तत्राज्ञानं नुदेत्क्षणात्।।**
**वर्तिनिष्ठो यथा दीपो तमो नाशयते तथा।**
**चैतन्यं वृत्तिनिष्ठं तदज्ञानस्य नाशकम् ।।**
**एष हृन्निष्ठचैतन्यपदार्थाऽक्ष्णा बहिर्गतः।**
**व्याप्नुवन्निखिलं तत्र व्यथां नाप्नोति काञ्चन।**
**प्रतिकूलात्तु विषयाद्या व्यथा सा तु मानसी।।**
**यः साक्षी चित्पदार्थोऽसौ जीवात्मा तस्य जीवता।**
**अहङ्कारेण तादात्म्या भ्रान्त्यैव परिकल्पिता।** (अनु. भूतिप्र. १)

यहाँ अहंकार चित्त् से युक्त होकर हृदय से बैठ गया, बन गया कर्ता भोक्ता, जबकि वृत्ति से युक्त (अवच्छिन्न) जो चैतन्य है, वह घटाकाश (घटगत आकाश) की तरह इस वृत्ति के साथ बाहर जाकर अज्ञान को क्षणमात्र में नष्ट कर देता है। जैसे बत्ती और तेल युक्त दीपक अन्धकार को मिटाता ही है, वैसे ही वृत्तिनिष्ठ चैतन्य उस अज्ञान का नाश कर देता है। ये हृदयस्थ चैतन्य पदार्थ आँखों से बाहर जाकर सकल प्रपंच को व्याप्त कर लेता है, जबकि किसी का व्याप्य नहीं होता। प्रतिकूल विषयादिजन्य व्यथा मानसी है, यथार्थ नहीं।

साक्षी चित्पदार्थ जो जीवात्मा है, उसका अहंकार के साथ एकता दिख रही है, वो भ्रान्ति वश ही परिकल्पित है, यथार्थ नहीं।

**दृश्यं ह्यदृश्यतां नीत्वा ब्रह्माकारेण चिन्तयेत् ।**
**विद्वान् नित्य सुखे तिष्ठेद् धिया चिद्रसपूर्णया।।** (तेजोवि.उ.)

दृश्य को अदृश्यावस्था में ले जाये और निरन्तर ब्रह्माकार दृष्टि से चिन्तन करें। चिद्रसपूर्ण बुद्धि से विद्वान् नित्यसुख (ब्रह्मसुख) में रहे।



**यदा निष्पत्ति सम्पन्नः समाधिः स्वेच्छया भवेत् ।**
**जीवन्मुक्तस्य शान्तस्य भवेद्धीरस्य योगिनः ।।**

जब धीर शान्त जीवनमुक्त योगी की निष्पत्ति सम्पन्न हो जाती है, तब समाधि स्वेच्छा से सम्पन्न होती है।



**शास्त्रसज्जन सम्पर्कः वैराग्याभ्यासरूपिणी।**
**प्रथमा भूमिकैषोक्ता, मुमुक्षुत्वप्रदायिनी।।** (जाग्रत्)
**विचारणा द्वितीया स्यात् तृतीया सांगभावना।**
**विलापिनी चतुर्थी स्याद्वासना विलपात्मिका।** (स्वप्नः)
**शुद्धसंविन्मयानन्दरूपा भवति पञ्चमी।**
**अर्धसुप्तप्रबुद्धा भो, जीवन्मुक्तोऽत्र तिष्ठति।।** (सुषुप्ता)
**असंवेदनरूपा च, षष्ठी भवति भूमिका।**
**आनन्दैकथनाकारा, सुषुप्तसदृशो स्थितिः।।**
**तुर्यावस्थोपशान्ता सा, मुक्तिरेव हि केवला।**
**समता स्वच्छता सौम्या, सप्तमी भूमिका भवेत्।।**
**तुर्यातीता तु यावस्था, परानिर्वाणरूपिणी।**
**सप्तमी सा परा प्रौढा, विषयोनैव जीवताम्।।** (अन्नपूर्णोपनिषद्.)

सच्छास्त्रों व सज्जनों के सम्पर्क से वैराग्य एवं अभ्यासरूपिणी मुमुक्षत्व प्रदान करने वाली ये प्रथमा भूमिका है, इसी को यथार्थ में (जाग्रत) कहते हैं।

द्वितीया भूमिका विचारणा है, तीसरी सांगभावना है, विलापिनी चौथी है, वासना का विलय कराने वाली स्वप्नावस्था।

पाँचवी शुद्ध संवित् ज्ञानानन्दरूपा होती है। इसमें अर्धसुप्त-प्रबुद्धवत् जीवन्मुक्त इस अवस्था में रहते हैं। (सुषुप्ति है)।

असंवेदनरूपा षष्ठी भूमिका है, आनन्दमात्रैकरूपा सुषुप्ति की सी स्थिति, यह तुरीयावस्था है।

तुरीयावस्था की जो उपशान्तावस्था है, मुक्तिरूपा ही है। इसमें समता स्वच्छता-सौम्यता-सातवीं भूमिका में प्राप्त होती है।

तुरीयातीत जो अवस्था है, वो परनिर्वाणरूपा होती है। सप्तमी अवस्था ही वहाँ श्रेष्ठ होकर प्रौढ़ होकर विलसित होती है, वह साधारण प्राणियों का विषय नहीं है।

● ● ❀ ● ●

**अहं मत्या विरहितः शुद्धो बुद्धोऽजरोऽमरः।।**
**स्फटिकः प्रतिबिम्बेन, यथा नायाति रञ्जनम्।**
**तज्ज्ञः कर्मफलेनान्तः, तथा नायाति रञ्जनम्।।**
**विहरञ्जनतावृन्दे, देवकीर्तनपूजनैः।**
**खेदह्लदौ न जानाति, प्रतिबिम्बगतैरिव।।** (अन्नपू. ३)
**एतावदेवाविद्यात्वं, नेदं ब्रह्मेति निश्चयः।**
**एष एव क्षयस्तस्याः, ब्रह्मेदमिति निश्चयः।।**

मैं पन की मति से रहित शुद्ध बुद्ध अजर अमर मुक्त ब्रह्म ही शेष रहता है।

जैसे स्फटिक प्रतिबिम्ब द्वारा रंगीन नहीं होता (रंग नहीं बदलता), उसी प्रकार तत्त्वज्ञ का अन्तःकरण कर्मफल से अनुरक्त (आसक्त) नहीं होता।

जनसमूह में विचरण विहरण करता हुआ भी योगी देवकीर्तन पूजन आदि विविध उपचारों से खेद या आह्लाद को प्राप्त नहीं होता। पूजा हुई तो आह्लाद नहीं हुई, तो खेद नहीं, जैसे प्रतिबिम्बगत चित्रादि से द्रष्टा सम्बद्ध नहीं होता ठीक वैसे ही ये भी तो प्रतिबिम्ब ही है।

ये निश्चय होना ही अविद्या है कि ये ब्रह्म नहीं है और ये निश्चय होना ही इस अविद्या का नाश है कि ये सब कुछ ब्रह्म ही है।

● ● ❀ ● ●

**मूलं संसारदोषस्य, मनो नाहं न मे मनः।**
**सर्वं त्यजाम्यहं वेद्यं, चेत्यं यन्मूढकल्पितम्।**
**शेषो विकल्पशून्योऽहं, सच्चिदानन्दशुद्धकः।।** (ब्रह्माभ्यासः)
**यो जागर्ति हि सुप्तानां, प्रहरत्यविवेकिनाम्।**
**हरत्यापदमार्तानां, सोऽहमस्मि परः शिवः।।** (ब्रह्माभ्यासे)

संसाररूपी दोष का जो मूल है असली जड़ वह मन मैं नहीं हूँ, मन मेरा न हीं है, जितना भी ये ज्ञेय है, मैं सबका त्याग करता हूँ, ये मूढ़ चित्त द्वारा ही प्रकल्पित है। सब त्यागने के उपरान्त जो शेष विकल्प रहित सच्चिदानन्द शुद्ध ब्रह्म मैं ही हूँ।

जो सुप्तों के मध्य में भी जगता है अविवेकियों पर प्रहार करता है, आर्तजनों की आपत्तियों को जो हटाता है (नष्ट करता है) वही परम शिव मैं हूँ।

● ● ❀ ● ●

**नष्टायां मोहमायायां, गलिते मानसे मुनेः।**

**मच्छिष्टं तत्परं ब्रह्म, मनोवाचामगोचरम्।।** (ब्रह्माभ्यासः)

मोहमाया के नष्ट होते ही मन के निगर्लित हो जाने पर जो शेष बचता है, वही मन वाणी से अगोचर परं ब्रह्म है।

• • ❁ • •

**अज्ञानज्वरमुक्तस्य, बोधशीतलितात्मनः।**

**एतदेव भवेच्चिह्नं, यद्भोगाम्बु न रोचते।।** (यो. वाशि.)

अज्ञानज्वररोगमुक्त, ज्ञान की शीतलता से शान्त महापुरुष का एक ही चिह्न है- उन्हें भोगवासना रूपी जल नहीं भाता (आकर्षित नहीं करता)।

• • ❁ • •

**दृश्यशान्तिर्भवेन्मृति; जीवितं दृश्य बोधनम्।**

**मरणं जीवितं न खे यत्र सोऽहमस्मि परः शिवः।।**

दृश्य प्रपंच का शान्त होना मृत्यु तथा दृश्य दिखना जीवन है और जन्ममरण आकाश के नहीं होते, वही परम शिव मैं हूँ, जहाँ आकाश रहता है।

• • ❁ • •

**अन्तर्बहिश्च यच्छुद्धं, ब्रह्मरूपेण वर्तते।**

**ब्रह्ममुद्रेति विख्याता, ज्ञानिनां दृष्टिगोचरा।।**

आन्तर्बाह्य शुद्ध ब्रह्म है। ज्ञानियों की दृष्टि में शुद्ध ब्राह्मी भाव ही ब्रह्ममुद्रा है।

• • ❁ • •

**ओकारं द्विविधं प्रोक्तं परं चापरमेव च।**

**परं रूपं स्वयं ब्रह्म, अपरं जगद्रूपि यत्।।**

ॐ दो प्रकार का है- १. पर, २. अपर। पर- प्रणव तो स्वयं ब्रह्म है अपर ॐ जगत् रूप से प्रतीति का विषय बन रहा है।

• • ❁ • •

**गुरुप्रज्ञाप्रसादेन, मूर्खो वा यदि पण्डितः।**

**यस्तु सम्बुद्ध्यते तत्त्वं, विरक्तो भवसागरात्।।२३।।** (अवधूतगी.-२)

**रागद्वेषविनिर्मुक्तः, सर्वभूताहिते रतः।**

**दृढबोधश्च धीरश्च, स गच्छेत्परमं पदम्।।२४।।**

मूर्ख हो या विद्वान्, किन्तु गुरुप्रदत्त प्रज्ञा के प्रसादस्व[illegible] यदि [illegible]च बोध को प्राप्त कर भवसागर से विरक्त हो गया है, तो वही श्रेष्ठ है।

रागद्वेष विनिर्मुक्त हो सभी प्राणियों के हित में निरत रह[illegible] दृढ़ ज्ञान वान् धीर साधक ही परं पद को प्राप्त करता है।

**अनात्मार्थे विज्ञाते, स्वाध्यस्ता हि प्रबोधवत्।**
**न किञ्चित्स्यात्परिज्ञानं, नानात्मातः प्रमित्सितः।।** (वार्ति. ९७२)

अनात्म तत्त्व के जानने पर स्व में अध्यस्त देही में अध्यस्त (तन्मात्रा कोष-अन्तःकरणचतुष्टय) का ही भान होने पर लगता है, ज्ञान हो गया (सूर्य के बादल में छिपने पर लगता है शाम हो गयी) जब कि कुछ भी परिज्ञान नहीं हुआ नानात्व की प्रमिति के कारण।

• • ❁ • •

**यथैवं नामरूपादि पञ्चोपायहेतुतः।**
**अप्रपञ्चात्मके भूम्नि, प्रत्यग्बोधः प्रजायते।।**
**प्रत्यक्तया यदाभाति, ह्यागमापायिसाक्षितः।**
**देहेन्द्रियमनोधीषु, चैतन्याभासरूपकम्।।**
**जडेष्वेकमनेकेषु, कूटस्थं क्षणभङ्गिषु।**
**अनात्मसु तथा चात्मा, संहतेष्वप्यसंहतः।।**

जैसे ये नाम ज्ञान रूपादि हैं, ये प्रपञ्चोपाय के हेतु अप्रपञ्चात्मक भूमा परमात्मा में प्रत्यक् बोध उत्पन्न होता है।

जब आगमापायी साक्षी द्वारा प्रत्यक् रूप में ये भासित होता है, जगत् देह-इन्द्रिय-मन बुद्धि में चैतन्याभास रूपक जब आगमापायी साक्षी द्वारा प्रत्यक् रूप में भासित होता है। अनेकों जड़ों में एक, क्षणभंगुरों में कूटस्थ, अनात्म पदार्थों में आत्मा संहतों में असंहत जब भासित होता है, तब आत्मबोध होता है।

• • ❁ • •

**तत् = जगत्कारण। त्वम् = मायाबद्ध।**

**मायाविद्योपाधिवशाज्जीवेश्वरयोभेदः कल्पितः, विशुद्धसत्वप्रधानास्वाश्रया-व्यमोहकरी माया ईशोपाधि। मलिनसत्त्वप्रधानास्वाश्रया व्यामोहकरी अविद्या जीवोपाधिस्वतःसिद्ध एकत्वं मे अज्ञान आच्छादकहम्।।** (संक्षेपशा.-१/२३७)

तत् का अर्थ है वह जगत्कारण ब्रह्म अद्वितीय पूर्ण प्रत्यगात्मा। त्वम् का अर्थ है मायाबद्ध अविद्याग्रस्तादि।

माया-अविद्या की उपाधि के कारण जीव ईश्वर में भेद कल्पित हो गया। भागत्याग लक्षणा से इनके विशेषणांशों को त्याग देने दोनों का वास्तमन बोध्य जो शेष होगा, वह ही होगा।

• • ❁ • •



तद् अद्वितीयम्, तच्छब्दार्थों लक्षयेदद्वितीयम्।
एवं पूर्णं प्रत्यगात्मामेतै, शब्दौ ब्रूतो लक्षणवत्मनैव।।
त्वम्-प्रत्यक् तत्त्वं लक्षयेत्त्वं पदार्थः।

रीत्या तत् त्वं शब्दाभ्यां यल्लक्ष्यं चिन्नावं निरस्तसमस्त उपाधिकं स एव ही परमात्मा विज्ञानमानन्द ब्रह्म त्रिविधपरिच्छेद-रहितस्वाभाविके त्वसम्पन्नः।

• • ❁ • •

**स्वतःसिद्धं स्वयं सर्वं, जगत्स्वेन प्रकाशितम्।**
**स्वस्वरूपतया बुद्ध्वा, तदत्ति स्वात्मना स्वयम्।।१४।।** (सूत सं. यज्ञवै.-१४)

ये प्रतीयमान सकल प्रपंच स्वयं (आत्मा) द्वारा ही स्वयं में ही रचित है। स्वप्रकाश से ही प्रकाशित है (जैसे स्वप्न में मन ही मित्र, मन ही शत्रु मन ही प्यास मन ही पानी मन ही हन्ता मन ही हन्यमान हो जाता है। स्वप्न का संसार स्वयं मन में मन से ही रचा गया व मन द्वारा ही प्रकाशित है। जगने पर मानों उस प्रपञ्च को मन ने खा लिया) इसे स्वस्वरूप जानकर (भिन्न कुछ नहीं सर्वत्र आत्मा ही है) स्वयं ही इसे खा लेता है। शब्दार्थ से भिन्न विचार करो, जब तक जगत् आत्मा से भिन्न दिख रहा है, तब तक जगत् है, जब जगत् आत्म रूप है, ऐसा ज्ञान हो गया तब जगत् नहीं रहा, इसी अवस्था को कह दिया। आत्मा जगत् को खा जाता है, कैसे अँधेरा है, कब तक, जब तक प्रकाश नहीं है, सूर्य निकला प्रकाश ने अंधेरे को खा लिया।

• • ❁ • •

**मायाकारेण सम्बद्धं, जड शक्तेः शिवस्य तु।**
**ज्ञानमीश्वर संज्ञं च, नियन्तृ जगतो भवेत्।।**
**शक्तेरविद्याकारेण, सम्बद्धं जीवसंज्ञितम्।**
**स्वप्रचाराश्रयं चित्तं, जीवरूपप्रकाशकम्।**
**ज्ञातृत्वहेतुर्जीवस्य, दुःखित्वादेश्च कारणम्।**
**अदुष्टकारणोत्पन्नं, विज्ञानं प्रमा**

ज्ञानयज्ञ बहुत प्रकार का है, शिव की जडशक्ति मायाकार से सम्बद्ध ज्ञान ईश्वररूप हो जगन्नियत्ता पाता है, शुद्ध सत्त्वप्रधान माया की उपाधि से उपहित चैतन्य (ज्ञान) सर्वयज्ञ जगत्कर्ता ईश्वर कहलाता है। शिव की उसी जडशक्ति के अविद्याकार से सम्बद्ध ज्ञान जीव कहलाता है। चित्त अपनी विषयाकार वृत्तियों के कारण ही जीव रूप को प्राप्त करता है, यही चित्त जीव में ज्ञातृत्व व दुखित्व आदि का हेतु बनता है।

निर्दुष्ट साधनों से उत्पन्न विज्ञान ही प्रमा है।

• • ❁ • •

**आत्मरूपीशिवः साक्षात्, चिन्मात्र ज्योतिरेव हि।**
**भेदसाक्षी शिवो ह्यात्मा, न भिन्नं भेदसाधकः।।** (सप्तस. यज्ञवै.-१०)

आत्मरूप शिव साक्षात् चैतन्यमयी ज्योति हैं। भेद के साक्षी शिव ही आत्मा हैं भेदसाधक भी भिन्न नहीं है।



**सर्वभूतेषु चात्मानं, सर्वभूतानि चात्मनि।**
**सम्पश्यन्नात्मयाजी स्यात्, स्वाराज्यमधिगच्छति।।**

सभी भूतों में तथा स्वयं को स्वयं में सभी भूतों को देखता हुआ प्राणी आत्मयज्ञ कर्ता होता है तथा स्वाराज्य को प्राप्त करता है।



**त्वमहं शब्दलक्ष्यार्थं, असक्तं सर्वदोषतः।**
**ज्ञाता ज्ञातद्वयादन्यं, ज्ञाताज्ञातस्य भासकम्।।**

त्वं और अहम्—तुम और मैं शब्दों के लक्ष्यार्थ जो सर्वदोषरहित है ज्ञात व अज्ञात दोनों से भिन्न है। ज्ञात व अज्ञात का भासक है।



**प्रमाणभ्रान्तिवृत्तीनां, अगम्यं तत्प्रकाशकम्।**
**स्वयं भान्तं निराधारं, ये जानन्ति सुनिश्चितम्।।**
**ते विज्ञानसम्पन्नाः।।**

प्रमाणों भ्रान्ति वृत्तियों द्वारा अगम्य होने पर भी उनके प्रकाशक स्वयंप्रकाश निराधार इस तत्त्व को जो सुनिश्चित हो जानते हैं। वे विज्ञान सम्पन्न है।



**वैराग्यबोधौ पुरुषस्य पक्षिवत्**
**पक्षौ विजानीहि विचक्षण त्वम् ।**
**विमुक्तिसौधाग्रलताधिरोहणं,**
**ताभ्यां विना नान्यतरेण सिध्यति।।**

(विवेकचूणामणि)

जैसे पक्षी गगन में विना पंखो के उड़ नहीं सकता ठीक वैसे ही पुरुष के जीवन में वैराग्य एवं ज्ञान दो पंखों के समान हैं, विमुक्तिरूपी दिव्य भवनस्थलताधिरोहण विना इस ज्ञान वैराग्य रूपी पंखों के सम्भव नहीं है।



**स्वयं ब्रह्मा स्वयं विष्णुः, स्वयमिन्द्रः स्वयं शिवः।**
**स्वयं विश्वमिदं सर्वं, स्वस्मादन्यन्न किञ्चन।।** (विवेकचू.)

मैं स्वयं ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र-शिव-यहाँ तक कि ये सारा चराचर मैं ही हूँ, मेरे अतिरिक्त कहीं भी कुछ भी नहीं है।

• • ✿ • •

**तरङ्गफेनभ्रमबुद्बुदादि, सर्वं स्वरूपेण जलं यथा तथा।**
**चिदेव देहाद्यहमन्तमेतत्सर्वं चिदेवैकरसं विशुद्धम्।।**

जैसे सागरगत जल ही तरंग, फेन, बुदबुदादि के रूप में प्रतीत होता है, वह सब जल ही है। कुछ अन्य नहीं है, ठीक वैसे ही देह इन्द्रिय-तन्मात्रायें पञ्चमहाभूतादि सब कुछ चित् चैतन्य ब्रह्म सत्ता ही है, वही एक अविशुद्ध रस है, अन्य कुछ भी नहीं।

• • ✿ • •

**सारूप्यं तत्र पूजने शिवमहादेवेति सङ्कीर्तने,**
**सामीप्यं, शिवभक्तिधुर्यजनता साङ्गत्य सम्भाषणे।**
**सालोक्यं च चराचरात्मकतनुध्याने भवानीपते,**
**सायुज्यं मम सिद्धमत्र भवति स्वामिन् कृतार्थोऽस्म्यहम्।** (शिवानन्दन. २८)

हे देवाधिदेव महादेव! आपका पूजन करने में सारूप्य मुक्ति 'देवो भूत्वा देवं यजेत्' (न रुद्रो रुद्रमर्चयेत्) भस्मरुद्राक्षादि धारण से स्वतः हो जायगी, शिव महादेव इत्यादि नाम संकीर्तन से सामीप्य सिद्ध, शिवभक्ति निष्ठजनों के साथ संभाषण से सांगता सिद्ध हे भवानीपते चराचरात्मक तब दिव्य वपु का ध्यान से सालोक्य सिद्ध और अब मेरा सायुज्य सिद्ध हो रहा है। हे स्वामी महादेव में कृतार्थ हो गया हूँ।

• • ✿ • •

**तुरीयस्त्वहमेवास्मि, समः सर्वत्र सर्वगः।**
**विद्यया तु यदाविद्या नश्यति ध्वान्तवद्रया।।**
**तदा स परमानन्दः, प्रकाशात्मा प्रकाशते।।**

(भुशुण्डिरामा. ४५)

सर्वत्र गमन शील, सर्वत्र समावस्था में रहने वाला तुरीयतत्त्व तो मैं ही हूँ, विद्या द्वारा जब अविद्या नष्ट हो जाती है, जैसे प्रकाश से अंधेरा नष्ट हो जाता है, तब वह परमानन्द प्रकाशात्मा प्रकाशित होता है।




**सहजानन्दः**

**सहजोऽकृत्रिमो यस्मात्, सुखं चासङ्गलक्षणम्।**
**ज्ञात्वा निःसङ्गतानाम्नीं, निर्वेदागततत्सुखम्।।**
**विश्वं रसमयं कृत्वा, मग्नः सहजसागरे।** (अद्वयवज्रः संग्रहः)

## सहजानन्द

अकृत्रिम (भौतिकोपाय से अप्राप्त, वनावटी नहीं) असंगमूलक, सहज (स्वाभाविक, यथार्थ) आनन्द जिसमें मिले, उस निःसंगावस्था जन्य निर्वेद से प्राप्त सुख को जानकर सकल विश्व को रसमय भावित कर सहजावस्था के आनन्दमय सिन्धु में मग्न हो जाय।

● ● ✿ ● ●

**अन्तरास्थां परित्यज्य, भावश्री भावनामयीम्।**
**योऽसि सोऽसि जगत्यस्मिन्, लीलया विहरानघ!॥**

अन्तःकरण की आस्था तथा भावनामयी भाव सम्पत्ति को त्यागकर हे अनघ! तुम जो हो, उसी आत्मरूप में स्थित हो जावो, तथा विहार करो।

● ● ✿ ● ●

**सर्वत्राहमकर्तेति, दृढभावनयानया।**
**परमामृतनाम्नी सा, समतैवावशिष्यते।। (महोपनिषद्-६)**

इस जगत् में सभी जगह ये सोचो मैं कर्ता नहीं हूँ, अकर्ता हूँ (नदी पर्वत दिन रात सुखदुःख पुत्र पत्नी धन) सबके प्रति मैं कर्ता नहीं हूँ, इस दृढ़ भावना के द्वारा परमामृत स्वरूपा समता ही शेष बचती है।

● ● ✿ ● ●

**खेदोल्लासविलासेषु, स्वात्मकर्तृतयैकया।**
**स्वसङ्कल्पे क्षयं याते, समतैवावशिष्यते।।**
**समतासर्वभावेषु, यासौ सत्यपरास्थितिः।**
**सर्वं त्यक्तवा मनः पीत्वा, योऽसि सोऽसि स्थिरो भव।**
**व्योमसाम्यः प्रशान्तधीः, येन त्यजसि तत्यज।।**

खेद-प्रसन्नतामूलक उल्लास ये विलास स्वविरचित ही हैं, (काल्पनिक है) इस प्रकार व्यर्थ के संकल्पों का नाश होते ही एक समता मात्र शेष रहती है। सभी पदार्थों में समता की सत्यनिष्ठा है। अतः सर्वविध वैषम्य-मूलक भावों को त्यागकर, मन को पीकर (मन को स्वयं में लीन करके; क्योंकि विषमता का हेतु मन ही है, मन ही उत्पाटक करता और तुलना करता है) तुम जो हो, उसी आत्मरूप में स्थित हो जाओ। आकाश के समान शान्त बुद्धि वाले होकर जिसके द्वारा तुम सब को त्यागते हो, उस अहं को भी त्याग दो।

● ● ✿ ● ●

**एकं ब्रह्म चिदाकाशं, सर्वात्मकमखण्डितम् ।।५६।। (महोपनिषद् - ५)**

सर्वात्मक अखण्डित एक चिदाकाश ही ब्रह्म है।

अहं सर्वमिदं विश्वं, परमात्माहमच्युतः।
नान्यदस्तीति संवित्या, परमासाह्यहङ्कृतिः।।
सर्वस्याद्धियति रिक्तोऽहं, बालाग्रादप्यह तनुः।
इति या संविदो ब्रह्मन् द्वितीयाहंकृतिः शुभा।।
मोक्षायैषा न बन्धाय, जीवन्मुक्तस्य विद्यते।। (महोपनिषद्-५)
पाणिपादादिमात्रोऽय महमित्येष निश्चयः।
अहङ्कारः तृतीयस्तु लौकिकस्तुच्छबन्धकः।।

मैं ही सम्पूर्ण विश्वरूप हूँ मैं ही अच्युत परमात्मा हूँ, मेरे अतिरिक्त कोई नहीं है। ये जो संवित् है (ज्ञान है) इससे उत्पन्न ये अहंकार है वह श्रेष्ठ है। मैं सबसे परे हूँ- बाल के अग्रभाग से भी सूक्ष्म हूँ, इस प्रकार के ज्ञान से उत्पन्न अभिमान श्रेष्ठ है। यह अहंकार मोक्षमूलक है, बन्धन का कारक नहीं है, यह तो द्वितीय जीवन्मुक्तों का आभूषण है। हाथ पैरवाला यह शरीरमात्र मैं हूँ—यह लौकिक निश्चय तुच्छ है, बन्धन-कारक है।



अदृष्टोद्रष्टाऽश्रुतश्रोताऽमतोमन्ताऽविज्ञातो विज्ञाता। नान्योऽतोऽतिद्रष्टा, नान्योऽतोऽस्ति श्रोत्म, ना मन्ता, ना. विज्ञाता, एष आत्मान्तर्याम्यमृतोऽतोऽन्यदार्तम्।।
(बृहदारण्यकोप.-३/८)

मनो ब्रह्मेत्युपासीतेत्याध्यात्मम्। आकाशो ब्रह्मेति-अधिदैवम्।

तदेतच्चतुष्पाद्ब्रह्म

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्राणः | चक्षुः | श्रोत्रम् | वाक् - | अध्यात्मम्। |
| ↓ | ↓ | ↓ | ↓ | |
| वायु | आदित्यः | दिशः | अग्निः - | अधिदैवतम्। |

(छान्दोग्योपनिषद् ३/१८)

अन्यों द्वारा अदृष्ट किन्तु सबको देखने वाला, अन्यों से अश्रुत किन्तु स्वयं श्रोता मनन से परे, किन्तु अनुमन्ता, बुद्ध्यादि द्वारा अविज्ञान किन्तु सबका ज्ञाता। यहाँ तक कि इनसे बढ़कर द्रष्टा श्रोता मन्ता विज्ञाता कोई नहीं है। यही आत्मा अन्तर्यामी अमृत है। (इसे ऐसे भी कह सकते हैं दृष्टि का विषय नहीं, किन्तु द्रष्टा है श्रवण का विषय)।

मन ब्रह्म है- अध्यात्म दृष्टि से। आकाश ब्रह्म है- अधिदैवत दृष्टि से। मन संज्ञक ब्रह्म के चार पाद हैं— वाक्, प्राण, चक्षु, श्रोत्र। वाक् अग्नि से प्रकाशित। अकाशसंज्ञक ब्रह्म के चार पाद हैं— अग्नि, वायु, आदित्य, दिशायें। प्राण वायु से प्रकाशित, नेत्र सूर्य से प्रकाशित, श्रोत्र दिशा से प्रकाशित है।

**बोधमात्रोऽहमज्ञानादुपाधिः कल्पितो मया।**
**एवं विमृशतो नित्यं, निर्विकल्पे स्थितिर्मम।।** (अष्टावक्रगी. २/१७)
**नाहं देहो न मे देहो, जीवो नाहमहं हि चित्।**
**अयमेव हि मे बन्धः, आसीद्या जीविते स्पृहा।।२२।।**

मैं बोध मात्र हूँ, मेरे द्वारा ही अज्ञानवश उपाधियाँ कल्पित की गयी हैं नित्य इस प्रकार चिन्तन करने से निर्विकल्प में मेरी स्थिति है।

न तो मैं शरीर हूँ, नहि शरीर मेरा है, मैं जीव भी नहीं हूँ, मैं तो चित् मात्र हूँ, यही मेरा बन्धन है कि मेरी जीवन के प्रति स्पृहा है (जीवन के प्रति स्पृहा होना ही मेरा बन्धन है)



**तद्ब्रह्मात्मानमेवेदं, सच्चिदानन्दलक्षणम्।**
**अकार्षीज्जगदाकारं, स्वयमेव स्वमायया।।**
**जाड्यदुःखे मायिकेस्ते, भानान्दौ परात्मगौ।।**
**लक्ष्यानन्दो न भिन्नः स्यादखण्डैकरसो ह्यतः।।** (अनुभूतिप्रकाशः १/१०७)

सच्चिदानन्द लक्षण वाला वह ब्रह्म ये आत्मा ही है। स्वयं स्वकीय माया शक्ति द्वारा उसने स्वयं को जगदाकार बना लिया है।

जड़ता दुःख मायाजन्य है, ज्ञान व आनन्द परमात्म प्रापक है। लक्ष्यानन्द ज्ञानानन्द से भिन्न नहीं है, क्योंकि वह अखण्ड एक रस है।



**उपलक्षयिता जीवो, बुद्धो चित्प्रतिबिम्बकः।**
**उपलक्ष्यं ब्रह्म तत्तु, स्यादच्छायादि रूपकम्।।** (अनुभू.प्र. ७६८)

बुद्धि में चित् का प्रतिबिम्ब जो जीव है, वह उपलक्षयिता है, ब्रह्म है उपलक्ष्य वह ब्रह्म ही अच्छाय रूप है (छायादि रहित है) छाया=अन्धकार अज्ञान) शरीरत्रयरहित।



**आत्मेत्यव्यभिचारेण, स्वरूपं यत्तदुच्यते।**
**प्रमात्राद्यागमापायः साक्षित्वात्तत्स्वरूपता।।** (अनुभूतिप्र.-१७/९०)

अव्यभिचारतः जो स्वरूप है, उसी को आत्मा कहते हैं, प्रमाता प्रमाण प्रमेय इन तीनों को आगम व अपाय (विश्लेष गमन) का भासक होने से साक्षी होने से आत्मा है, ये प्रमाण है, अन्यथा कौन बताये।



## ज्ञानम्

**प्रत्यगात्मनि विज्ञाते, नाज्ञातमवशिष्यते।**
**निःशेषपुरुषार्थाप्तिः दुःखहानिस्तु तत्फलम्।।**
**नित्यलब्धैकरूपस्य, नालाभोऽज्ञानतोऽन्यतः।।** (वृ.-३. वार्ति. १/४).

प्रत्यक् आत्मा के जान लेने पर जानने के लिए कुछ भी शेष नहीं बचता। इसका फल है सम्पूर्ण पुरुषार्थों की प्राप्ति व दुःखहानि नित्यलब्ध एक रूप ज्ञान द्वारा कुछ (निरवयव) (अव्यक्त) (निराकार) (सावयव) (व्यक्त, साकार) भी अलभ्य नहीं है।




**उपासना, तीर्थसेवा, यज्ञः, तपः, दानम्।** (बहिरंगसाधनानि)

१. शमादि षट् सम्पत्ति- १. शम, २. दम, ३. उपरति, ४. तितिक्षा, ५. श्रद्धा, ६. समाधान। २. वैराग्य-अभय लोक फलाकांक्षा भोगवासना से विराग। ३. मुमुक्षुत्व। ४. विवेक-नित्य अनित्य वस्तु ज्ञान। ५. श्रवण। ६. मनन। ७. निदिध्यासन। ८. तत् त्वम् पदार्थसाधन।

### पाँच बहिरंग साधन

१. **दान-** देश-काल पात्र की परीक्षा करके। २. **तप-** सात्त्विक मनसा वचसा वपुषा। ३. **यज्ञ-** सात्त्विक शास्त्र विधि सम्मत। ४. **तीर्थयात्रा-** मन की पवित्रता के साथ अपरिग्रही टीका। ५. **उपासना-** सगुण साकार की सपर्या।

**चिच्छायावानहङ्कारः कर्ता चिद्भाति केवला।**
**चिच्छायागतभोक्तृत्वं, साक्षिण्यारोप्यते भ्रमात्।।,**
**नित्यतृप्तेश्वरत्वं तत्, साक्षितत्वं तदीक्षते।**
**यदा तदा वीतशोको, महिमानमवाप्नुयात्।।** (अनुभूति प्र. १२)
**ब्रह्मवित्परमेति सूत्रं-सर्वार्थसाधकम्।** (अनुभूति प्र. २)

ज्ञेयं-ब्रह्म | सत्यं ज्ञानमनन्तम्।
ज्ञानं-तदीया धीः | यो वेद निहितं गुहायाम्।
फलम्-ब्रह्मता। | सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह।

पञ्चकोशा गुहा, तत्र यदज्ञानं तत्परमं व्योम। तस्मिन् गूढं ब्रह्म।
बाह्यं जगत्पञ्चकोशाँचापोह्य अन्तर्मुखाधीः सर्वोपाधिरहितं ब्रह्म साक्षात्करोत्येव।

(अनुभू. प्र. २)

अहं चित् छाया वाला और कर्ता है, केवल चित् भासित है। चित् छाया गत जो भोक्तृत्व है वह भ्रमवश साक्षि में आरोपित कर लिया जाता है। (है नहीं)।

वह नित्य तृप्त ईश्वरत्व ही साक्षी भाव से देखता है, जैसे जैसे शोक नष्ट होता जाता है, वैसे वैसे इसकी महिमा का भान प्राप्त होता है, भोक्ता व साक्षी को इस उदाहरण से समझे जैसे एक वृक्ष पर दो पक्षी बैठे हैं भूखा पक्षी फल खा रहा है, जो तृप्त है वो देख रहा है।

ब्रह्मवेत्ता परं ब्रह्म को पा लेता है, सर्वार्थ साधक-ज्ञेय=ब्रह्म ज्ञान ब्रह्ममयी बुद्धि, फल ब्रह्म होना, क्योंकि ब्रह्मवित् ब्रह्म होता है (जानत तुम्हहिं होई जाई) ज्ञातव्य ब्रह्म सत्य रूप ज्ञान व अनन्त है गुहास्थ इस तत्त्व ब्रह्मसाक्षात्कार को जो जानता है। वह सभी कामनाओं को पूर्ण रूप में पा लेता है।

पाँच कोश (अन्न-मन-प्राण-विज्ञान-आनन्दमयकोश गुहा) में जो अज्ञान् का (जगत् का) कारण है। वही परमाकाश है, वही निगूढ = आवृत ढका हुआ परमात्मा स्थित रहता है।

बाह्य जगत् (माला चन्दन (सम्मानपूजा) स्त्रीविषयक भोगादि) तथा पाँचों कोशों को अपोह्य = त्यागकर जब बुद्धि अन्तर्मुखी होती है, तब सभी उपाधियों से रहित ब्रह्म का साक्षात्कार होता ही है।

● ● ✿ ● ●

दृश्य सत्ता बन्धः। जगत्त्वमहमित्यादिमिथ्यात्मादृश्यम्। नेदं नेदमिति व्यर्थप्रलापैर्नोपशाम्यति। न च तर्कभरक्षोदैः।

सौम्याम्भसि यथा वीचिः, न चास्ति न च नास्ति च।
तथा जगद् ब्रह्मणीदं, शून्या शून्यपदं गतम्।। (योगवा. ३०/२०/१०)

हे राम! ये असत् स्वरूप तुम-मैं इत्यादि जगत् दृश्य कहलाता है, ये ही बन्धन का कारण है और इस जगत् का विनाश केवल ये नहीं मैं नहीं आदि व्यर्थ प्रलाप से नहीं होगा। विविध तर्कों एवं तीर्थ यात्राओं से भी इसकी निवृत्ति नहीं होगी। हे राम! जैसे शान्त सागर जल में लहर की न तो सत्ता है और न ही असत्ता है (लहर है ऐसा भी नहीं कह सकते तो लहर नहीं है ऐसा भी नहीं कह सकते) वैसे ही ब्रह्म में जगत् शून्य है या अशून्य ऐसा कह नहीं सकते। अनिर्वचनीय है, दोनों कल्पनाओं के आधार अधिष्ठान ब्रह्म को प्राप्त है।

● ● ✿ ● ●

**यदस्पन्दं शिवं शान्तं,**
**यत्स्पन्दं त्रिजगत्यस्तिः।**
**स्पन्दास्पदविलासात्मा**
**य एको भरिता कृतिः।।**

(योगवा. ३०/९/६२)

जिसका अस्पन्द स्वरूप (विक्षोभ रहित) शिव व शान्त अर्थात मंगल मय है और जिसका स्पन्द स्वरूप (विक्षोभ युक्त) तीनों जगत् की स्थिति है, इस प्रकार स्पन्द और अस्पन्द का विलास ही जिसका स्वरूप है जो अद्वितीय एक व परिपूर्ण है वह ब्रह्म है।

• • ❀ • •

**चितेश्चित्त्वं जगदिदं विद्धि ।**
**चितेर्मरीचिबीजस्य, निजायान्तश्चमत्कृतिः।**
**सा चैषा जीव तन्मात्र-मात्रं जगदिति स्थिता।।** (योगवा. ३/१४/५४)
**चितरौचेत्यरसतः, शक्तिकालादिनामिकाम्।**
**तनोत्याकाशविशदां, चिन्मधुश्री स्वमञ्जरीम्।।**

हे राम! चिति का धर्म चित्त्व ही जगत् है ऐसा जानो। प्रकाश की बीजभूत चित् का जो स्वकीय अन्तश्चमत्कार है (पदार्थों की प्रकाशिका शक्ति) वही जीव व जीव की उपाधिभूत तन्मात्र बनकर जगत्वेष में स्थित है।

हे राम! जैसे वसन्त शोभा जल के सिंचन से वृक्षों की ऊँची टहनियों में भी सुन्दर मञ्जरी को उत्पन्न करती है, वैसे ही चित्त की शक्ति माया द्वारा दृश्य प्रपंच में आसक्तिवश चित्त में प्रथम उत्पन्न आकाश में विकास को प्राप्त काल आदि का विस्तार करती है।

• • ❀ • •

## ज्ञानाष्टकम् (अष्टावक्रगी. ११ अ.)

**भावाभावविकारश्च, स्वभावादिति निश्चयी ।**
**निर्विकारो गतक्लेशः, सुखेनैवोपशाम्यति।।१।।**
**ईश्वरः सर्वनिर्माता, नेहान्य इति निश्चयी।**
**अन्तर्गलित सर्वाशः, शान्तः क्वापि न सज्जते।।२।।**
**आपदः सम्पदः काले, दैवादेवेति निश्चयी।**
**तृप्तः स्वस्थेन्द्रियो नित्यं, न वाञ्छति न शोचति।।३।।**
**सुखदुःखे जन्ममृत्यु, दैवादेवेति निश्चयी।**
**साध्यादर्शी निरायासः, कुर्वन्नपि न लिप्यते।।४।।**

चिन्तया जायते दुःखं, नान्ययेहेति निश्चयी
तया हीनः सुखी शान्तः, सर्वत्र गलितस्पृहः।।५।।
नाहं देही न मे देहो, बोधोऽहमिति निश्चयी।
कैवल्यमिव सम्प्रातो, न स्मरत्यकृतं कृतम्।।६।।
आब्रह्मस्तम्बपर्यन्त महमेवेति निश्चयी।
निर्विकल्पः शुचिःशान्तः, प्राप्ताप्राप्तविनिवृतः।।७।।
नानाश्चर्यमिदं विश्वं न किञ्चिदिति निश्चयी।
निर्वासनः स्फूर्तिमात्रो, न किञ्चिदिति शाम्यति।।८।।

भावाभाव विकार (भावमूलक विकार दृष्टिगोचर पार्थिवादि व सूक्ष्मविकार) ये स्वाभाविक से प्रतीत होते सब माया द्वारा ही है, ऐसा जिसने निश्चय कर लिया है, वह स्वयं विकाररहित होकर गतक्लेश हो जाता है और अनायास ही शान्ति को पा लेता है।।१।।

रहित होकर गतक्लेश हो जाता है और अनायास ही शान्ति को पा लेता है।।१।।

ईश्वर के अतिरिक्त अन्य कोई इस संसार का निर्माता नहीं है। ऐसा निश्चय जिसको हो गया, वह आशा पिशाची विनिर्मुक्त प्रशान्तात्मा साधक कहीं भी आसक्त नहीं होता (वह जगत् को नहीं जगन्निर्माता जगदीश्वर को खोज लेता है)।।२।।

आपत्ति एवं सम्पत्ति (सुख व दुःख) यथाकाल दैववश ही प्राप्त होती है (संचित् कर्मों का जन्म हेतुक एक भाग जो जन्य के समय जीव के साथ ही निश्चित हो जाता है, ये ज्ञानी-मूर्ख-गोरा-काला-उदार-निर्दयी-सुखी-दुखी-धनी दण्डि जाति कुल-अवस्था-शत्रुमित्र सब निश्चय हो जाता है, जिससे उसे प्रारब्ध कहते हैं दैव कहते हैं) ऐसा निश्चय करने वाला सदा संतुष्ट रहता है (प्रमाण संतुष्टि में=शिकायत नहीं करता सर्दी ज्यादा है, पड़ोसी ठीक नहीं, हालात ठीक नहीं, दुनिया बेकार है- पुत्र अच्छा नहीं, भोजन ठीक नहीं, वेतन कम मिलता है, अरे भाई कितना बोया है जैसा बोया है जब बोया है उतना ही वैसा ही यथाकाल पा रहे हो, शिकायत क्यों ऐसा निश्चय होने के बाद तो आनन्द है) जो असंतुष्ट है, उसी को शिकायत है वही परेशान है) स्वस्थ इन्द्रियों वाला अप्राप्त को चाहता नहीं। नष्ट पदार्थ के लिए शोक नहीं करता (स्वस्थ=स्व में स्थित हो गयी है जिसकी इन्द्रियाँ वह स्वस्थेन्द्रिय है)।।३।।

सुख-दुख जन्म-मृत्यु दैव से ही प्राप्त है, ऐसा निश्चय वाला योगी कर्तव्य कर्मों को बिना किसी अतिरिक्त प्रयास के स्वभाविकतया ही करता है। परिणामतः करता हुआ भी कर्तृत्वभाव शून्य होने से कर्तापन की बुद्धि न होने से वह लिप्त नहीं होता, जैसे पलक झपकना एक कर्म है, किन्तु वहीं कर्तृत्वाभिमान न होने से उसका फल लिप्त नहीं करता आदि।।४।।

चिन्ता के कारण ही यहाँ दुःख प्रतीति है, अन्य कोई कारण नहीं (बाढ़ में गाँव बह गया जो चिन्ता कर रहा है। वह दुःखी है। एक शान्त बैठा है, वह गया वह गया अब क्या ऐसा निश्चय वाला चिन्ताहीन आकांक्षारहित साधक ही सुखी है, शान्त है।।५।।

मैं शरीर) नहीं हूँ और न ये शरीर ही मेरा है, मैं तो ज्ञान रूप नित्य शुद्ध बुद्ध चैतन्य आत्मा हूँ ऐसा निश्चय वाला जीते जी मुक्ति प्राप्ति की सी अवस्था वाला योगी कृत (किये गये) अकृत (जो न हो सके) कर्मों का स्मरण नहीं करता।।६।।

ब्रह्म से लेकर स्तम्ब (तृण) तक मेरी ही सत्ता है, मेरे अतिरिक्त और है कौन? ऐसा निश्चय वाला निर्विकल्प समाधिष्ठ पवित्र शान्त प्राप्त एवं अप्राप्त पदार्थों से असम्बद्ध योगी स्वमहिमा में स्थित हो आनन्दभाक् होता है।।७।।

नाना आश्चर्य (चमत्कारों से भरा पूरा) वाला ये विश्व यथार्थतः कुछ भी नहीं है, नहीं भ्रम है ऐसा निश्चय जिस को हो गया है, वह वासनारहित हो- चैतन्यमात्रावस्था (ज्ञानमयी भूमिका में स्थित) वाला योगी कुछ भी नहीं के समान, अस्मिताभिमान से रहित के समान लोकव्यवहारादिशून्य हो शान्त हो जाता है।।८।।

**अनमित्रश्च निर्बन्धुः, अनपत्यश्च यः क्वचित्।**
**त्यक्तधर्मार्थकामश्च, निराकाङ्क्षी स मुच्यते।।**

जिनके कोई मित्र न हो, जिनके पुत्रादि में आसक्ति न हो और जिसने धर्म-अर्थ-काम और मोक्ष पुरुषार्थचतुष्टय में से प्रथमादि तीन (धर्म अर्थ-काम) को सर्वथा त्याग चुका हो, ऐसे जो निराकांक्षी हैं, वही मोक्षपद को प्राप्त करते हैं।

**नित्यमुक्तस्य शुद्धस्य बुद्धस्य सदा मम।**
**समाधिर्वाऽसमाधिर्वा, कार्यं चान्यत् कुतो भवेत्।।** (उपदेश सार १३/१६)

नित्य शुद्ध बुद्ध-मुक्तस्वभाव जो आत्मा उस ब्रह्मैकात्मता रूप का बोध प्राप्त कर लिया है, उसके लिये समाधि अवस्था हो या समाधिभिन्न अवस्था, सभी अवस्थाओं में नित्यरूप से प्रत्येक पदार्थों में ब्रह्मातिरिक्त कोई अन्य का न दर्शन होता और न ही अन्य का स्मरण होता है। उनके लिए सब कार्य ब्रह्ममय होता रहता है।

**उपनिषद्वाक्यम्–मुमुक्षवः पुरुषाः साधनचतुष्टयसम्पन्नाः श्रद्धावन्तः। शास्त्र-वात्सल्यमकुटिलं दयालुः सुकुलभवं श्रोत्रियं सद्गुरुं विधिवदुपसंयम्योपहारपाणयः उपनिषदं विधिवदधीत्य मननादि कृत्वा देहत्रयभङ्गमवाप्य परिपूर्णता मुक्तिः।**

मुमुक्षु उसे कहते हैं, जो क्षणभङ्गुर शशविषाण (शश=खरगोश, विषाण=सींग के समान) नितान्त असत् संसार को तत्त्वतः जानकर अपनी आत्मा के कर्तृत्व-भोतृत्व रूप बन्धन को शिथिल (उच्छेदित) कर अपने शुद्ध-बुद्ध-मुक्त स्वभाव वाला स्वरूप के अपरोक्ष (साक्षात्) की इच्छा रखने वाला हो। मुमुक्षवः संस्कृत के बहुवचन में प्रयोग हुआ है। ऐसे साधनचतुष्टयसम्पन्न, श्रद्धावान् मुमुक्षुजन, शास्त्र में स्नेह रखनेवाले, सरलस्वभाव-दयालु उत्तमकुल में उत्पन्न, श्रौत कर्म में निरत विधिवत् (हाथ में समिधा और कुशा लेकर) सद्गुरु को प्राप्त करके गुरुकुलोचितविधि से उपनिषद् (वेदान्त) विद्या को ग्रहण करके

तथा गुरु द्वारा उपदिष्ट वाक्यों ('तत्त्वमसि' नेह नानास्ति किञ्चन आदि) का मनन करके देहत्रय (स्थूल शरीर, सूक्ष्म शरीर और कारण शरीर) के बन्ध का उच्छेद कर परिपूर्णता को प्राप्त कर मुक्त हो जाते हैं।

**समकालं चिराभ्यस्ताः फलदाः।**

किसी एक काल में ही बहुत काल तक अभ्यास करने पर फलदायी होते हैं। एक-एक कर (विरल) अभ्यास से लक्ष्य की सिद्धि (प्राप्ति) नहीं होती है।

**अभितो ब्रह्मरूपत्वध्यानाद्याति जगद्भ्रमः।**
**ब्रह्मत्वे योजिते स्वस्य, जीवभावोऽपि गच्छति।।**

इस जगत् में नानात्व जो 'त्वम्' रूप पदार्थ है, वह सर्वतः ब्रह्म मात्र ही है ऐसा ज्ञान हो जाने पर 'नानात्व' 'त्वम्' का निषेध ज्ञान दृढ़ हो जाने पर जगद्रूपी भ्रम निवृत हो जाता है। ब्रह्म से 'स्व' को एकाकार करने पर जीवभाव भी समाप्त हो जाता है।

**अद्वये भाविते तत्त्वे, वासना विनिवर्तते।**
**आरब्धान्ते देहहानिः मायेवं क्षीयतेऽखिला।।**
**ब्रह्मज्ञानात् पाशहानिः, त्रयं ब्रह्मेति तत्त्वधीः।।** (अनु.प्र. १२)

अद्वितीय तत्त्व (उपादान) के अधिष्ठानरूप से ज्ञान होने पर वासना का हान (क्षय) हो जाता है।

प्रारब्ध के क्षीण हो जाने पर देह भी छूट जाता है और समस्त मायाजाल का अन्त हो जाता है।

'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म' रूप अखण्डज्ञान की उपलब्धि के पश्चात् पाश (बन्ध) की हानि अर्थात् मायोपहित ईश भोजयिता, (२) अहंकारोपहित जीव रूप (अज्ञ) भोक्ता तथा (३) उन दोनों की जो निर्वाहिका माया जो ब्रह्म में आरोपित है, तीनों की निवृत्ति हो जाती है और तत्त्वज्ञान मात्र रह जाने के कारण उस उपासक को तत्त्वधी कहते हैं।

ईशः-सर्वज्ञः- मायोपहितः
भोजयिता
जीवः-अज्ञः- अहं कारोपहितः।
भोक्ता
तयोर्निर्वाहिका-माया,
ब्रह्मण्यारोपितत्रयम्
जगद्भ्रमं जीवभेदं,
वासना देहधारणम्
चतुष्टयं निराकुर्यात् अभिध्यानादिभिः क्रमात्

पाशाः-चतुर्विधा-१. मलः-ज्ञानक्रियाच्छादको दोषः, २. माया-रागादि हेतुः, ३. कर्म-पुण्यपातकौ, ४. तत्त्वतिरोधानम्-अज्ञानम्। (अनु.प्र. १२)

जयेत् प्राबल्यमक्षाणां, प्राणायामेन धैर्यवान्। (अनु.प्र. १२)
स्वात्मतत्त्वप्रसादेन, ब्रह्मत्वं प्रसीदति।
शास्त्राद् बुद्धं ब्रह्मतत्त्वं, आत्मत्वेनानुभूयते।।
प्रत्यग्रूपः पराग्रूपाद् व्यावृत्तोऽनुभवात्मकः।
प्रथते यः स ब्रह्मेति, प्राहुरात्मविदो बुधाः।। (अनु.प्र. १३/६)
बहिर्मुखेन न ज्ञातं प्रत्यक्तत्त्वमतिं विना। (अनु.प्र. १२)

पाशाः-चतुर्विधाः (पाश चार प्रकार के हैं)- १. मलः-ज्ञानक्रियाच्छादको दोषः (ज्ञान क्रिया का आच्छादक जो दोष वही मल है। २. माया-रागादिहेतुः। (विषय के प्रति आसक्ति के कारण को माया कहा है)। ३. कर्म-पुण्यपातकौ (पुण्य और पाप रूप ही कर्म है)। ४. तत्त्वतिरोधानम्-अज्ञानम् (यथार्थ स्वरूप के आच्छादक को अज्ञान वही तत्त्व तिरोधान के रूप में अभिप्रेत है)।

साधक धैर्यवाला (धैर्यशील) होकर प्राणायाम के द्वारा इन इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करे।

साधक (अधिकारी) को स्वात्मलाभ हो जाने पर 'अयं आत्मा ब्रह्मैव' (यह आत्मा ब्रह्म ही है। आत्मब्रह्मैकता रूप ज्ञान शास्त्र द्वारा दृढ़ हो जाता है और वह निखिल जगत् को "आत्मैवाभूत विज्ञानतः" आत्मरूप से ही देखता और उसे अपने से अनुभव करता है।)

जो पुरुष बहिर्मुख है अर्थात् जो सम्मुख जगत् को नानात्वरूप से देखता और समझता है तथा उसको उसी रूप से सत्य है ऐसा स्वीकार करता है, वह अज्ञानी पुरुष उस आत्मतत्त्व को निश्चितरूप से नहीं जानता।

• • ❁ • •

देहेन्द्रियमनोबुद्धिभावाभावादिसाक्षिणः।
प्रतीचोऽन्यत्किमप्यत्र, नास्ति कस्माद्बिभेम्यहम्।।२३।।
प्रत्यक्ता ब्रह्मणो रूपं, ब्रह्मता चात्मनः स्वतः।। (अनु.प्र. १३/२६)
वासना विलये चेतः, शममायाति दीपवत्।।



द्वे बीजे चित्तवृक्षस्य, प्राणस्पन्दनवासने।
एकस्मिन्नपि तयोः क्षीणे, क्षिप्रं द्वे अपि नश्यतः।। (मुक्ति उप.)
भावसंवित्प्रकटितां, अनुरूपां च मारुते।
चित्तस्योत्पत्त्युपरमां, वासना मुनयो विदुः।।

जीव अज्ञानवश अपने स्वात्मरूप को त्याग कर व्याकुल इन्द्रियभाव को प्राप्त होकर आरोप्य वस्तु को ग्रहण कर लेता है, परन्तु साधक देह-इन्द्रिय-मन-बुद्धि और उसके भाव-अभाव के साक्षी को ग्रहण

(आत्मा को जानकर) यह सम्मुख वस्तु असत्य है ऐसा जानता है, यह तो आत्मा का रूप ही है। अतः किसी का बोध दर्शन नहीं होता।

प्रत्यक्ज्ञान धर्मतामात्र ब्रह्म का रूप और ब्रह्मताधर्ममात्र आत्मा का स्वरूप स्वतः स्फुरित हो जाता है। अथवा यो कहें कि प्रत्यक् प्रत्ययमात्र ब्रह्म ओर ब्रह्मप्रत्ययमात्र आत्मा का जो रूप वह स्फुरित हो जाता है। कर्म का जो हेतु वासना उसके लय हो जाने पर, मिट जाने पर अथवा उच्छेद हो जाने पर चेतना में एक शक्ति विशेष प्रकट हो जाती है, उसे शम कहते हैं। दृष्टान्त में "दीपवत्" शब्द का अभिप्राय जैसे दीप को जला देने पर ही अन्धकार को शमन करने की शक्ति प्रकट होती है और स्वतः तम (अन्धकार) मिट जाता है। उसी प्रकार कर्म का मूल वासना का क्षय हो जाने पर शम शक्ति उत्पन्न हो जाती है, परम्परया वह आत्मसाक्षात्कार का हेतु है।

चित्तरूपी वृक्ष का दो बीज है, जिसका नाम क्रमशः प्राणस्पन्द और द्वितीय वासना नाम से ख्यात है। वे दोनों बीज चित्तरूपी वृक्ष के एकसाथ, (सहकृत) एकाधिकरण कारण होने से उसके क्षय होने पर दोनों का क्षय हो जाता है। यथा- 'अहं कर्ता' मैं कर्ता हूँ— ऐसा शरीर को आलम्बन करके होता है अर्थात् मैं शरीर हूँ इस बुद्धि से व्यवहार होता है। इसलिये 'करोमि' क्रियाश्रयत्व कर्मकालिकस्पन्दन सम्भव होता है। वासनाशून्य उपासक के 'नाऽहं कर्तेति' ज्ञान होने पर वे दोनों बीज जिससे कर्तृत्व-भोक्तृत्व बन्ध प्राप्त होता है, नष्ट हो जाता है।



**अहं प्रत्ययबीजं अन्तःकरणे स्थितम्।**
**नाहं कर्त्तेति वहन्युष्टं न तत्पुनः प्ररोहति।। (उप.सा. ४/१)**




(उपदे.सा. ४)

**यथात्मबुद्धिचाराणां, साक्षी तद्वत्परेष्वपि।**
**नैवापोढं न वाऽऽदातुं, शक्यस्तस्मात्परो ह्यहम्।। (उप.सा. ७)**

अहं (मैं) प्रत्यय (ज्ञान-अनुभूति-व्यवहार) का बीज (हेतु) अन्तःकरण में स्थित है। अन्तःकरणाधिष्ठानी 'अहं' प्रत्यय होता है। श्रवण-मननादिपूर्वक उत्थित विवेक से 'नाहं कर्त्ता' मैं कर्त्ता नहीं हूँ। सकल कार्तृत्वभोक्तृत्वाभावाधिष्ठानकात्मा (ब्रह्म) जो शुद्ध-बुद्ध मुक्त स्वभाव वाला है, वह मैं हूँ। 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' ज्ञान के हो जाने पर जिस तरह अग्नि से जले हुए बीज रसमय पृथ्वी संयोग पाकर भी अंकुरित नहीं होता। वैसे ही वह कर्त्ता नहीं बनता।

साधक यति सर्वत्र आत्मबुद्धि से ही आत्मा को साक्षी सुनिश्चित कर व्यवहार करते हैं। वह अपने के द्वारा किये गये व्यवहार से जिस तरह साक्षी बोध मात्र अवधारित करता है, उसी प्रकार अन्य के द्वारा किये गये व्यवहार में आत्मकर्तृत्वाभाव की दृष्टि को स्थिर कर आत्मा को साक्षी मात्र-रूप में देखता है।



**(ख) तत्त्वज्ञानस्य साधनद्वयम्-**

**१. उत्तमाधिकारिणः-श्रवणादिकम्।,**

**२. मध्यमाधिकारिणः-अहं ग्रहोपासना।**

तत्त्वज्ञान के दो साधन हैं-

(१) उत्तमाधिकारी- जो गुरूपदिष्ट वाक्य 'तत्त्वमसि', 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म', 'नेह नानास्ति किञ्चन', 'अयमात्मा स्वयं ब्रह्म' इत्यादि वाक्यों का श्रवण मनन-निदिध्यासनादि द्वारा तत्त्व विनिश्चय करता है।

(२) मध्यमाधिकारी अहंकारादि ज्ञानोपासक होता है। दोनों पक्षों के द्वारा प्रमाण-प्रमेयसिद्धि द्वारा तत्त्वानुसंधान होता है।



**दृशि स्वरूपं गगनोपमं परं, सकृद्विभातं त्वजमेकमक्षरम्।**
**अलेपकं सर्वगतं यदद्वयं, तदेव चाहं सकलं विमुक्त ॐ।।** (मुक्तिकोप. ७३)

साक्षीस्वरूप-गगन के सदृशव्यापक-प्रकाशस्वरूप-अज-अक्षर-निर्लिप्त-सर्वगत-अद्वय ब्रह्म सकल उपाधि से रहित है, वह ॐ स्वरूप आत्मा मैं ही हूँ। यहाँ आत्मा के स्वरूप लक्षण कहा है- आत्मा सभी प्रमेय (दृश्य) के साक्षीरूप 'सर्वसाक्षीसर्वभूतान्तरात्मा' आकाश के सदृश का तात्पर्य निरूप और व्यापकत्व सामर्थ्य के लिये कहा, सकृद्विभात-सबका प्रकाशकत्त्व बोध के लिए कहा, अज से अजन्मा-अविनाशी-अक्षर-सकल अपचय-उपचय रहित-अलेपक-सकल कर्तृत्व भोक्तृत्व का अभाव, सर्वगत-सभी उच्चावच-निखिल दृश्य में अनुस्यूत, अद्वय-द्वितीयाभाव, सकल-कला विद्या (ज्ञान) स्वरूप तथा विमुक्त-बन्धन रहितत्व आदि धर्मविहीन आत्मबोध कराने को विशेषण दिया गया है। यहाँ ॐकार की उपासना ब्रह्मरूप से करने हेतु उपनिषद् वाक्य कहा गया है।



**अब्धिर्यथाजलधरैरपनीय नीतो,**
**नद्यादिभावमुदधित्वमितिं जहौ स्वाम्।**

**एवं भवानुपधिभिः खलु विस्मृतः स्वं**
**सद्ब्रह्मतत्त्वमतिसंस्मर पूर्णभावम्।।** (स्वरा.सि. २/५१)

जिस प्रकार जलधर (मेघ) सागर से जल उठाकर (ग्रहण कर) पृथ्वी पर वर्षा करता (जल वर्षाता है) और वह जल बहकर नदी का रूप धारण कर लेता है तथा असीम अपने रूप (पूर्णरूप) को नहीं जानता उसी प्रकार के जीव तुम अपने मूल अधिष्ठान ब्रह्म को क्योंकर भूल गये हो। तुम अपने 'पूर्णमदः पूर्णमिदं पूणात् पूर्णमुदच्यते। पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते' को याद करो।



**आकाशादपि सूक्ष्मैषा या शक्तिर्विवता चितः।**
**सस्वभावत एवेता महन्तांपरिपश्यति।।** (योग.वा.उ.प्र. १३/४३)
**चमत्कारकरी चारु यच्चमत्कुरुते चितिः।**
**स्वयं स्वात्मनि तस्यैव जगन्नाम कृतं ततः।।** (योग बा. उ.प्र. ३, श्लो. ५)

चित्शक्ति का जो प्रकाश है (परिणमिता) वह आकाश से भी सूक्ष्म है जो अहंता कृत होकर परिच्छन्न जगत् रूप को देखता है। यह चित्शक्ति का स्वात्मस्वभाव होता है।

यह जो सुन्दर (रम्य) जगत् का दर्शन हम कर रहे होते हैं, वह चिति का ही अद्भुत चमत्कार का परिणाम है। जो स्वयं अपनी आत्मा (चिति शरीर में) जगदाकार रूप और उसके नाम के रूप में सृजन (तदाकारितरूप से) सत्यप्रतीति का भाव कराने जैसा ज्ञान उत्पन्न कर देती है।



**वितर्कविचारानन्दास्मितारूपानुगमात् सम्प्रज्ञातः।।** (योग.स. १/१७)
**१. स्थूल आभोगः २. सूक्ष्मः, ३. ह्लादः, ४. एकात्मिका संवित्**

एकाग्रभूमिकचित्त में समाधिसिद्ध होने पर क्लेशों की मूल की नाशकारिणी जो प्रज्ञा है, वही सम्प्रज्ञात योग कहाता है। जिस समाधि से यह साक्षात्कारवती प्रज्ञा उत्पन्न होती है, उनके वितर्क, विचार, आनन्द और अस्मिता चार प्रकार के भेद हैं। विषयगत भेदों के अनुसार वितर्क आदि भेद होते हैं। सवितर्क और निर्वितर्क या सविचार या निर्विचार रूप जो समापत्ति भेद हैं, वे समाधि के विषय और प्रकृति के अनुसार होते हैं। शब्द, अर्थ, ज्ञान और विकल्प से युक्त चित्तवृत्ति यदि स्थूल विषयक हो, तो उसे वितर्कान्वयी वृत्ति, कहते है। स्थूलविषयक समाधिवशीकृत होने पर उस समाधि के अनुभव के साथ विचारविशेष से सूक्ष्मतत्त्व का सम्प्रज्ञान होता है, यही सविचार सम्प्रज्ञान है। आनन्दानुगत समाधि वितर्क उत्पन्न चिन्तादिक करणों में व्याप्त सात्त्विक शरीर-चित्त-ज्ञानेन्द्रिय-कर्मेन्द्रिय एवं प्राणों का अधिष्ठान रूप होता हुआ सम्पूर्ण शरीर का स्थैर्य स्वाभाविक बोधरूप होकर आनन्द को प्रकट करता है। अस्मिता समाधि गृहीत विषयक (मैं आनन्द का गृहिता) होने के कारण आनन्द विकल (आनन्दातीत) होता है, परन्तु निरानन्द नहीं होता। इसका आनन्द विषय नहीं होता, परन्तु आनन्द गृहिता (आत्मा) विषय होता है।

१. स्थूल विषय को ग्रहण करनेवाला वितर्क होता है। २. सूक्ष्म विषय को ग्रहण करने वाला विचार होता है। ३. ह्लाद (आनन्द) को ग्रहण करनेवाला आनन्द सम्प्रज्ञात है। ४. गृहीता (आत्मा) को विषय करनेवाली अस्मिता है। (व्यास भाष्य)



**१. चतुष्टयानुगतः-स्थूलसूक्ष्मानन्दास्मितागतः, २. स्थूलालम्बनहीनः, ३. विचारविकलः, ४. ज्ञाताहमिति-अस्मितामात्रालम्बनम्।** (भास्वती टी.)

**विरामप्रत्ययाभ्यासपूर्वः संस्कारशेषोऽन्यः। (यो.सू. १/१८)**

**सर्ववृत्तिप्रत्यस्तमये संस्कारशेषो निरोधश्चित्तस्य समाधिरसम्प्रज्ञातः।**

**स्वयं प्रकाशं बुद्ध्यबोध्यं बुद्धेर्दृक्।**

१. स्थूल-सूक्ष्म-आनन्द और अस्मितागत वितर्क सम्प्रज्ञात है। २. स्थूल आलम्बन रहित सम्प्रज्ञात है। ३. स्थूलालम्बन रहित विचार (सूक्ष्म) आलम्बन हीन को ह्लाद सम्प्रज्ञात कहा जाता है। ४. ज्ञातामात्र को ग्रहण करनेवाली अस्मिता सम्प्रज्ञात समाधि कही जाती है।

स्वयं प्रकाश प्रकाशान्तर की अपेक्षा नहीं रहती। दीपक (प्रज्वलितदीप) को देखने के लिये किसी दूसरे दीपक की आवश्यकता नहीं होती। अतः यह स्वयं प्रकाशरूप आत्मा का बोध बुद्धि द्वारा जाना नहीं जा सकता, बुद्धि को जो जानने की शक्ति है। 'तमेवभान्तमनुभाति सर्वं तस्य भाषा सर्वमिदं बिभाति' (कठो.अ२व.२, श्लो. १५) 'यद्वाचो ह वाचम्' जिसके प्रकाशित सोने से ही यह समस्त जगत् प्रकाशित होता है और जिसके प्रकाश से प्रकाशित होता है वही ब्रह्म है। जो वाणी की भी वाणी, मन का भी मन, बुद्धि की भी बुद्धि है, वही ब्रह्म पदवाच्य तत्त्व स्वयं प्रकाशरूप है।



**धीरः धियं रक्षति विषयेभ्यः।**

**यो वै भूमा-'तदमृतम्', 'तत्सुखम्'।**

**यत्र नान्यत् पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद्विजानाति स भूमा। (छा.उ. ७/१/३)**

**आत्मस्वरूपं सुखमेव मोक्षः।**

जो बुद्धि को विषयों के विकार से रक्षा करे ऐसा पुरुष धीर कहलाता है।

जहाँ पहुँचकर या जिस ब्रह्मरूप भूमा के ज्ञान प्राप्त होने पर अन्य को नहीं देखता, अन्य को नहीं सुनता, अन्य को नहीं जानता है। आगे मन्त्र का भाग है- 'अथ यत्रान्यत् पश्यति, अन्यच्छृणोति, अन्यद्विजानाति तदल्पम्' जो जहाँ पर अन्य को देखता-सुनता और जानता है, वह अल्प है। 'यो वै भूमा तदमृम्' जो वह भूमा है, वह अमृतस्वरूप है। भूमा में आत्म भाव प्राप्त करनेवाला साधक अमरत्व (मोक्ष) को प्राप्त करता है। 'तत्सुखम्' क्योंकि वह सुखस्वरूप है। सुख आनन्द को कहते हैं। 'आनन्दो वै सः' वह ब्रह्म आनन्द स्वरूप है। 'यदल्पं तन्मर्त्यम्' और जो अल्प है, वह मर्त्यरूप मरणशील है और वह भूमा अपने महिमा में प्रतिष्ठित है। 'स भगवः कस्मिन् प्रतिष्ठित इति स्वे महिम्नि'। 'प्रश्न परमविरक्त नारद जी द्वारा किया गया है और उत्तर परम तत्त्ववेत्ता सनत्कुमार जी का है, जो उत्तर देते है कि 'स्वमहिम्नि' वे भूमा अपनी महिमा में ही प्रतिष्ठित है।

आत्मानुभव (साक्षात्कार) रूप जो सुख (आनन्द) वही मोक्ष है। 'आनन्दमयोऽयमात्मा' आनन्द शब्द में 'मयट् प्राचूर्ये' पाणिनि सूत्र से प्राचूर्य अर्थ में मयट् प्रयत्य होकर बनता है। जिसका अर्थ भीतर-बाहर सभी (सर्वांग आनन्द शरीर) आनन्द ही हो जिसमें अर्थात् आनन्दातिरिक्त कुछ भी न हो। जैसे नमक के ढेले में अन्दर बाहर लवणत्व (नमकीन) मात्र ही होता है वैसा ही।



## चतुर्विधाः पुरुषाः

**१. पामराः-शास्त्रनिपरेक्षसुखेच्छवः। २. विषयिनः-शास्त्रास्त्रसम्मतसुखेच्छवः।**

**३. मुमुक्षवः-विवेकिनः। ४. मुक्ताः-देहभिन्नकेवलचिदात्मज्ञानिनः। (वि. सागरः)**

**(क) कार्यानन्वयी विद्यमानव्यावर्तक उपाधिः।**

**(ख) अन्तःकरणस्थं चैतन्यमात्रम्-साक्षी।**

**(ग) चेता केवलो निर्गुणश्च। (श्वेता.उ. ६/११)**

**(ङ) न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः। (क. २/२/११)**

**(च) असङ्गो ह्ययं पुरुषः।**

**(छ) अन्तःकरणविशिष्टःसंसारी।**

**(ज) विशेष्यः-साक्षी।**

(१) पा-रक्षणं, मरः = नष्टः येषां ते पामराः। जो अपनी रक्षण की उपाय को नहीं जानता। अर्थात् शास्त्ररूप ज्ञान विज्ञान से शून्य है और सुख की इच्छा रखता है।

(२) विषयिनः = जो शास्त्र और शस्त्र के ज्ञाता हो और उसी शास्त्र और शस्त्र को जीवनोपार्जन का साधन बनाकर जीवन यापन करता हो, सुख की इच्छा रखता हो।

शस्त्र और शास्त्र दोनों का समुच्चय ज्ञान नहीं रखने वाले पुरुष सुख की इच्छा करता है, तो विषयी कहा जायगा।

(३) मुमुक्षवः- मुक्तिं इच्छा येषां ते मुमुक्षवः अर्थात् मुक्ति प्राप्त करने की इच्छा जिन्हे हो, वे मुमुक्षु कहलाते हैं। मुक्ति परित्याग को कहते हैं। प्रश्न है किसका परित्याग? उत्तर है अज्ञान तथा अज्ञानजन्य सांसारिक असद् पदार्थों का परित्याग। परित्याग तो अनिष्ट का होता है तो असद्पदार्थ में अनिष्ट दर्शन कैसे होता है। शास्त्रज्ञान और गुरुकृपा से उपदिष्ट वाक्य ज्ञान के मननादि से संसार को असारता ज्ञात होने पर अनिष्टताबोध अनन्तर वैराग्य की उत्पत्ति होती है। उसके बाद षट्सम्पत्ति साधन (शमादिकषट्) से मोक्ष को प्राप्त किया जाता है। उस मोक्ष की जो इच्छा है, उसे मुमुच्छा और मुमुक्षा हो जिसके पास वह व्यक्ति मुमुक्षु कहलाता है।

(४) मुक्ताः-देहभिन्नचिदात्मज्ञानिनः- जो देह से भिन्न जो चिद्रूप आत्मा, उस आत्मा का ज्ञान है जिसको वह मुक्त कहलाता है। 'नेह नानाऽस्ति किञ्चन' जिसको हो वह मुक्त कहलाता है। 'नेह नानाऽस्ति किञ्चन' यह जो प्रत्येक देह भिन्न भिन्न अनेक रूप से (नानात्व रूप से) दिखाई देता है वह वैसा है नहीं।

यथार्थरूप से सर्वत्र कारणरूप ब्रह्म ही है। उस ब्रह्म को आत्मरूप से सर्वत्र-सर्वदा प्राप्त करना मुक्ति है और मुक्ति को प्राप्त पुरुष मुक्त कहाता है। जिस व्यक्ति को सभी भूतों में आत्म दर्शन होने लगे वह मुक्त है। "घृणा लज्जा भयं शंका जुगुप्सा चेति पञ्चमी। कुलं शीलं तथा जातिरष्टौपाश: प्रकीर्तिता:। पाशबद्धः भवेज्जीव: पाशमुक्त: सदाशिव:"। उपर्युक्त आठ पाश (बन्धन) यहाँ कहे गये हैं। इन पाशों से निर्मुक्त होने पर लोग सदाशिव (ब्रह्म) रूप हो जाते हैं अर्थात् सभी प्रकार के बन्धों से रहित हो जाता है, वहीं मुक्ति है।

(क) कार्यान्वयी=कार्य से सम्बन्ध रखनेवाला, विद्यमान व्यावर्तक: = उपस्थित (वर्तमान) परन्तु अन्य (दूसरे का) व्यावर्तक अर्थात् भेदक (अलगाव का बोधक) को उपाधि कहते हैं। जैसे घट जल रक्षण कार्य से सम्बद्ध है और पट का व्यावर्तक (भेदक) है। जो घट है, वह पट नहीं है। धटत्व रूप उपाधि के कारण अन्य पटत्व आदि का भेदक भी है।

(ख) अन्त:करण स्थित (अत:करणावच्छिन्न) चेतन्य मात्र को साक्षी कहते हैं। मात्र पद संसारित्व के निवारण हेतु दिया गया है।

(ग) केवल चेतन (मत्र चेतन-विशुद्ध चेतन) निर्गुण (सतोगुण-रजोगुण और तमोगुण से रहित) है, वह साक्षी है।

(घ) सूर्य सभी लोकों का नेत्र होकर भी नेत्र सम्बन्धी बाह्य दोषों से रहित होता है, उसी प्रकार सम्पूर्ण भूतों का एक ही अन्तरात्मा होने से वह ब्रह्म (आत्मा) संसार के सुख और दु:खों से लिप्त नहीं होता, बल्कि उससे बाहर रहता है। 'लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा' (गीता) वह (आत्मा) कमल के पत्ते के समान संसार के पापों (दु:खों) से लिप्त नहीं होता। अत: सजातीय-विजातीय-स्वगतभेद रहित 'केवलो निर्गुणश्च' श्रुतिप्रतिपादित निर्गुण आत्मा ही ब्रह्म है।

(ङ) पुरुष आत्मा को कहते हैं। 'पुरे शेते य: स: पुरुष:' अथवा 'पुरी शेते यस्मात् तस्मात् पुरुष: शरीररूपी पुर (नगर-नगरी) में जो निवास करे उसे पुरुष कहते हैं। 'असङ्गोऽयं पुरुष:' श्रुति के अनुसार वह पुरुष (आत्मा) असंग है। उसका संग किसी के साथ नहीं होता। शरीररूपी वस्त्र पहन लेने के कारण वह वस्त्राकाररूप से भ्रमवश ज्ञात होता है। यदि तदाकारता को ही (वस्त्राकारता को ही) पुरुष मानें, तो वस्त्र के नष्ट होने पर शरीर भी नष्ट होना चाहिये। परन्तु ऐसा होता नहीं है। कहा है 'वासांसि जीर्णाणि यथा विहाय, नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि। तथा शरीराणि विहाय जीर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही (गी.अ. २/२२)' जिस प्रकार मानव जीर्ण कपड़े को त्यागकर नवीन वस्त्र धारण कर लेता है, उसी प्रकार जीर्ण शरीर को त्यागकर आत्मा नवीन शरीर में प्रविष्ट हो जाता है। वस्त्र के साथ शरीर की संगता निरस्त हो जाने पर आत्मा और शरीर के संगता का हान (निरस्तभाव) सिद्ध इस दृष्टान्त से स्पष्ट है कि आत्मा असङ्गी ही है।

(च) अन्त:करण मन-बुद्धि-चित्त-अहंकार रूप चतुर्विध है। अत: अज्ञानी अन्त:करणबद्ध होकर अपने को भ्रमवश सुखी-दु:खी मानता है। 'अन्त:करणावच्छिन्नचैतन्य: जीव: जीवभावात् संसारी' अन्तकरण के वशीभूत जीवभाव को प्राप्त जीवत्व को ही संसारी कहते हैं और विशेष्य को साक्षी कहते हैं। अन्य तरह से शुद्धसत्त्वप्रधानमायावच्छिन्न चैतन्य ईश्वर माया (अविद्या) को वशीकृत कर होता है,

और मलिनसत्त्वप्रधानमायावच्छिन्न चैतन्य जीव माया के वशीभूत होता है। अत: अविद्यावशीभूत जीव ही संसारी कहा गया है।

(छ) मलिनसत्त्वप्रधाना अविद्यावच्छिन्न विशेषण रहित विशेष्य (चेतनमात्र) साक्षी है। साक्षी द्रष्टामात्र को कहते हैं।



## अध्याससामग्री

**१. संस्कारः, २. प्रमातृगतदोषः-भयादिः, ३. प्रमाणदोषः-काचादिः, ४. प्रमेयदोषः-सादृश्यम्, ५. अधिष्ठानसामान्यज्ञानं विशेषाज्ञानम्।**

'तदभाववति तत्प्रकारकज्ञानत्वं अध्यासः' (ब्रह्म सू.शा.भा.) अर्थ- तत् पद से रजत गृहीत है, अत: रजत वस्तु या रजतज्ञान के अभाववाले वस्तु में अर्थात् शुक्ति में तत्प्रकारकं=रजतप्रकारक जो ज्ञानं=बुद्धि होती है, उसी को अध्यास (मिथ्याज्ञान) कहते हैं, अथवा दूसरे लक्षण से कह सकते हैं- 'अतस्मिन् तत्सम्बुद्धिः अध्यासः' अर्थ:- जो व्यक्ति (शुक्ति) वैसा नहीं है (रजत नहीं है) फिर भी तत्=रजत की, सम्बुद्धिः=ज्ञान हो तो उसे अध्यास-भ्रम कहते हैं। अध्यास-भ्रम और मिथ्याज्ञान ये पर्यायवाची है और ऐसा अध्यास होने में जो सामग्री (उपकरण) होते हैं, उसकी संख्या-पाँच है, जिसका विवरण क्रमशः नीचे दिया जा रहा है।

(१) संस्कारः=लोभादिः, अन्तःकरण में जो वासनाजन्य लोभ (रजतप्रकारक) रहते है वे ही यहाँ संस्कार पद से गृहीत हैं।

(२) प्रमातृगत दोषः=प्रमाज्ञान का जो आश्रय उसे प्रमाता कहते हैं। और प्रमाता में रहने वाला जो दोष उसे प्रमातृगत दोष कहते हैं। वह दोष भयादि है, जैसे- 'रज्जौ अयं सर्पः' रज्जु (रस्सी) में सर्प का भ्रम होने पर भय-कम्पन-स्वेद (पसीना) आदि उत्पन्न होते हैं।

(३) प्रमाणदोषः-प्रत्यक्षज्ञानस्थल में (रूपप्रत्यक्ष में) चक्षुः (आँख) प्रमाण कहलाता है। किसी व्यक्ति को 'काचादिः' काच-कमल-रतौन्धी आदि-दृष्टि दोष हो, तो उसे ठीक से नहीं सूझता और वह रज्जु में सर्प, कमल आँख का पीला (होना) होने पर सफेद शंख का पीला दिखना, पित्त बढ़ जाने पर मधुरपदार्थ का तिक्त (तीता) लगना आदि दोषवश विपरीत ज्ञान उत्पन्न होता है।

(४) प्रमेयदोषः- जिस वस्तु को जाना जाय अर्थात् साध्य को प्रमेय (इदं रजतम्) कहाता है। प्रमेयगत जो सादृश्यता चाकचिक्य वह शुक्ति में भी रहता है। सादृश्यता समान धर्म को कहते हैं। चाकचिक्य (सफेद चमक) दोनों का सूक्ति और रजत का समान होता है। यह भी अभ्यास की सामग्री है।

(५) अधिष्ठान सामान्य ज्ञानं विशेषाज्ञानम् = अधिष्ठान अधिकरण को कहते हैं। 'इदं रजतम्' में इदं जो अधिष्ठान उसका सामान्य ज्ञान (चाकचिक्य) का बोध रहता है, परन्तु विशेष (सुक्ति) का ज्ञान नहीं रहता या होता है। विशेषज्ञान का अभाव भी अध्यास में सामग्री है।



## परतत्त्वं-विज्ञानम्

**सुखावहम्, यं विना संसारदुखान्नतरेज्जीवः। यत्राहं ब्रह्मेति शुद्धधीः द्वितीयं स्मरणं न। तन्माता मम भक्तिः। ज्ञानवैराग्यजननी मुक्तिदासी विराजते।** (शिव पु.स.सती. २३)

परतत्त्व नित्य है, कारणरूप है, सत्य है, त्रिकालाबाध्य है। वह परतत्त्व ब्रह्मविज्ञान मात्र है। 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत्प्रयन्त्यमिमं विशन्ति तद्विजिज्ञासस्व तद्ब्रह्मेति' यह वरुण ऋषि के पुत्र भृगु के अपने पिता से उपदेश का आग्रह करने पर उन्हें वरुण उपदेश किये हैं। आगे वे कहते हैं। 'विज्ञानमानन्दं ब्रह्म' पुनश्च 'सत्यं ज्ञानमानन्दं ब्रह्म' वह ब्रह्म सत्यस्वरूप, ज्ञानस्वरूप और आनन्द स्वरूप है। अतः परतत्त्व विशेष जो ज्ञान (ब्रह्मविज्ञान) को कहा है। वह सुखावहः = सुख (आनन्द) स्वरूप है। जिसके आनन्दरूप विज्ञान के विना इस संसाररूपदुःख से जीव की निवृत्ति नहीं होती है। वह आनन्द किस रूप का है? प्रश्न होने पर 'अहं ब्रह्मास्मि' मैं ब्रह्म ही हूँ। अर्थात् ब्रह्म अस्मितामात्र विज्ञान जो आनन्द स्वरूप है, दूसरा कोई नहीं। अत एव जब ब्रह्म विज्ञान का अस्मिता मात्र निमित्तिक बोध मात्र रह जाय और अन्य दूसरी कोई भी वृत्ति न रहे, ऐसी जो शुद्धधीः=विशुद्ध विज्ञानमात्र, उस विज्ञान की माता का नाम मम भक्ति है।

• • ❁ • •

**भक्तौ ज्ञाने न भेदोऽस्ति, तत्कर्तुः सर्वदा सुखम्।**
**विज्ञानन्न भवत्येव, सतिभक्ति विरोधिनः।।**

भक्ति और ज्ञान में भेद नहीं है। भक्ति करने वाले सुख को प्राप्त करते हैं। भक्ति हृदय में उत्पन्न हो जाने पर उसकी विरोधिनी वृत्तियाँ (काम-क्रोध-मोह लोभ-मात्सर्य-पैशुन्यता आदि) की स्थिति का विज्ञान नष्ट हो जाता है। अथवा 'अस्ति' (ब्रह्मसत्ता) विरोधिनी जो वृत्तियाँ 'नास्ति' रूप से (प्रत्येक में उत्पन्न होनेवाली) विज्ञान का अभाव हो जाता है। अस्तित्वभाव से प्रत्येक में ब्रह्म भाव का अनुभव के विरुद्ध विज्ञान (नास्ति) मिट जाता है।

• • ❁ • •

**असङ्गव्यवहारत्वात्, भवभावनवर्जनात्।**
**शरीरनाशदर्शित्वात्, वासना न प्रवर्तते।।**

आत्मा के असंग व्यवहार से, संसार की सत्ता के अभाव ज्ञान से, शरीर के नाशवान् होने के विनिश्चय से वासना का उदय अन्तःकरण में नहीं होता है।

• • ❁ • •

**वासनापरित्यागात्, चित्तं गच्छत्यचित्तताम्।**
**परब्रह्माहमस्मीति, स्मरणस्य मनो नहि।।** (तेजोवि. उ. ५/३०)

वासना के मूलोच्छेद हो जाने पर तथा चित्त (अन्तःकरण) के विलय हो जाने पर 'मैं ब्रह्म ही हूँ' दूसरा कुछ भी नहीं, इस प्रकार का अखण्डबोध का उदय हो जाने पर मन (चित्त) का विलय (नाश) हो जाता है।

• • ❁ • •

सर्वत्र वर्तते जाग्रत्, स्वप्ने जाग्रति वर्तते।
सुषुप्तं चतुरीयं च, नान्यवस्थासु कुत्रचित्।। (त्रिशिख ब्रा. ३०-१०)

इन्द्रियार्थसन्निकर्ष (इन्द्रिय और उसके अर्थ (विषय का सम्बन्ध) जब तक ज्ञाता-ज्ञान-ज्ञेय रूप से व्यवहृत होते रहे, तब तक उसे जाग्रत अवस्था समझनी चाहिये और वह जाग्रत अवस्था स्वप्नावस्था (सुषुप्ति के पूर्व और जाग्रत के बाद मध्यकाल) में भी इन्द्रियों में क्रिया (व्यापार) होने के कारण वह जाग्रतवत धर्मी होता है और हम स्वप्न में अपने उत्कृष्ट-अनुत्कृष्ट (हेय-उपादेय) विषय को ग्रहण कर सुखी-दुःखी होते हैं, यह सर्वजनीन प्रत्यय का विषय है। परन्तु सुषुप्ति और तुरीयावस्था में ज्ञाता-ज्ञान-ज्ञेयरूप अन्तःकरण का व्यापार नहीं होता। गाढ़ी निन्द्रा से जगे हुए लोग 'सुखमहमवाप्सं किञ्चिदपि नावेदिषम्' मैं सुखपूर्वक सोया और कुछ भी नहीं समझ पाया कि कब मैं सोया और कब जग गया। सोने और जगने के मध्यकाल (सुषुप्ति) के अन्तःकरण के व्यापाशून्यता को स्मरण करता है। अर्थात् क्रिया शून्यता के अनुभव का स्मरण करता है। अतः यह जाग्रत अवस्था नहीं है। तुरीयावस्था इससे भी उत्तमावस्था है जिसमें सकल बाह्य और आभ्यन्तर वृत्तियाँ नष्ट हो जाती हैं तथा अस्मिता मात्र बोध रह जाता है।

• •  • •

(क) कर्मणा वर्तते कर्मी, तत्त्यागाच्छान्तिमाप्नुयात्।।१५।।
(ख) अहङ्काराभिमानेन, जीवः स्याद्धिसदाशिवः।
स चाविवेकसङ्गात्मा प्रकृतेस्तत्र मुह्यते।।१६।।
(ग) शिखाज्ञानमयी वृत्तिः यमाद्यष्टाङ्ग साधनैः।।२३।।
(घ) देहेन्द्रियेषु वैराग्यं यमः।
(ङ) अनुरक्तिः परतत्त्वे नियमः। (त्रि.ब्रा.उ.)
१. जगत् सर्वं मिथ्याप्रतीतिः प्राणायामः।
२. चित्तस्यान्तर्मुखीभावः-प्रत्याहारः।
३. चित्तस्य निश्चयीभावः-धारणा।
४. सोऽहं चिन्मात्रमेवेति चिन्तनं-ध्यानम्।
५. ध्यानस्य विस्मृतिः सम्यक् समाधिः। (त्रि.ब्रा.उ.)
लक्ष्यात्मा ललितात्माहं, सत्यात्मा स्वात्ममात्रकः। (तेजो वि.उ. ४/३५)

(क) जब तक जीव का कर्म शेष रहता है, तब तक वह कर्मी (कर्त्ता) रूप से संसारी (जीव) रूप से बना रहता है अर्थात् बद्ध रहता है, क्योंकि सङ्ग से ही बन्ध है। सङ्ग के त्याग हो जाने पर अर्थात् कर्तृत्व के निवृत्त हो जाने पर परम शान्ति (मोक्ष) की प्राप्ति हो जाती है। सकल द्वन्द्वाभाव (कर्तृत्व-भोक्तृत्व रूप का अभाव) ही मोक्ष का स्वरूप है। कर्तृत्वादिभाव से ही जीव इष्ट-अनिष्टरूप फल का भोक्ता होने के कारण महान् दुःख को प्राप्त होता हुआ संसारी बना रहता है।

(ख) जीवात्मा वस्तुतस्तु पारमार्थिक रूप से परब्रह्म सदाशिवरूप ही है। वह अहंकार के अभिमानी होने पर (मैं शरीर हूँ, मैं धनवान् हूँ, मैं ब्राह्मण हूँ, मैं भिखारी हूँ, इत्यादि) ही जीव भाव से बन्ध को प्राप्त होता है। अतः अहंकाराभिमान का त्याग श्रेयस्कर है और इससे भिन्न स्थिति में अज्ञानवश प्रकृति के (अविद्या) के वशीभूत होने पर सभी प्रकार के संसारी दुःख का भाजक बन कर निरन्तर बन्धभाव को प्राप्त होते रहा करता है, क्योंकि "सर्वानर्थमूलाविद्या" सभी अनर्थों (दुःखों) का कारण अविद्या ही है।

(ग) यम आदि जो आठ योग के अंग है, उन आठों अंगों के अभ्यासपूर्वक निर्मल चित्तवृत्ति प्राप्त हो जाने पर क्रमशः मैं आत्मा ही हूँ— इस प्रकार की सभी पूर्ववृत्तियों को बाध कर उत्तम शिखामयी वृत्ति की प्राप्ति होती है।

(घ) देह-इन्द्रिय आदि जितने भी भौतिक अंग हैं, उनमें अनात्मज्ञान हो जाने पर जो परिस्थिति विशेष उसे यम कहा जाता है।

(ङ) परात्पर ब्रह्म तत्त्व में अनुरक्ति को नियम कहते हैं।

(१) यह जगत् वस्तुतस्तु परमार्थरूप से सत्य नहीं है, यह प्रतीति मिथ्या है और यह परमार्थ रूप में अधिष्ठान सत्तात्मक ब्रह्म ही है और वह ब्रह्म ही मैं हूँ इस तरह निरन्तर चिन्तनाभ्यास विधि ही प्राणायाम है।

(२) बहिर्भूत इन्द्रियों को अभ्यास द्वारा अन्तर्मुखी करना अर्थात् जो इन्द्रियाँ बाह्य वस्तुओं को ग्रहण करने में व्यस्त है- अभ्यस्त आ रहा है, उसे उन बाह्य विषयों से रोक कर उनकी वृत्तियों को अर्न्तमुखी (आत्म वस्तु की ओर) करना प्रत्याहार है।

(३) प्राणायाम-प्रत्याहार द्वारा निरन्तर अभ्यास करते करते अपनी अन्तर्मुखी चित्तवृत्ति को निश्चल रूप से आत्मवस्तु के सम्मुख कर उसे दृढ़ (निश्चल) करने की स्थितिविशेष को धारणा कहा जाता है।

(४) प्राणायाम-प्रत्याहार-धारणा के क्रमशः परिपक्व होकर पूर्व-पूर्व वृत्ति परित्यागपूर्वक आत्मसम्मुख यह ब्रहा मैं (आत्मा) ही हूँ— इस प्रकार चिन्मात्र का निरन्तर चिन्तन को ध्यान कहते हैं।

(५) चिन्मात्र निरन्तर ध्यानात्मक चित्तवृत्ति (ज्ञाता-ज्ञान-ज्ञेय) का विलय हो जाने पर आत्ममात्ररूप में स्थित (ब्रह्ममात्ररूप में हो जाना ही) समाधि है।

साधक का लक्ष्य आत्मा का साक्षात्कार करना होता है, वह आत्मा 'किं रूपः' इस प्रकार यह पूर्व में विजिज्ञास्य होने पर ही लक्ष्य (ध्येय) होता है। वह आत्मा ललिता-स्वरूप-सत्यस्वरूप और स्वात्ममात्र है, ऐसा चिन्तन-मनन द्वारा विनिश्चय कर उसे लक्ष्य बना कर उसी रूप से स्वात्मभाव करना ही मुक्ति-मोक्ष-आत्मलाभ निर्माण आदि पदवाच्य परमपुरुषार्थ ही साधक का लक्ष्य होता है।

• • ❁ • •

(क) इदं प्रपञ्चं नास्त्येव। (३१)

(ख) चित्तं प्रपञ्चमित्याहुः। (३२)

(ग) एष एव मनोनाशः अविद्यानाश एव यः। (महोपनि. ११०)

(घ) इच्छामात्रमविद्येयं, तन्नाशो मोक्ष उच्यते। (महोपनि. ११६)

(ङ) चैत्यानुपातरहितं सामान्येन सर्वगम्।

यच्चित्तत्त्वमनाख्येयं स आत्मा परमेश्वरः।। (महोपनि. ११८)

(क) यह जो जगत्रूप से प्रपञ्चाभास रहा है, वह यथा दृष्टरूप से नहीं है। यह यथारूप दृष्ट जगत् प्रपञ्चरूप मिथ्या है। वस्तुतस्तु यह अधिष्ठान सत्ता (पमार्थात्मसत्ता) अतिरिक्त सत्ता नहीं है। यथा प्रवहमान जल में उत्थित तरङ्ग का जो आकार उस अन्यथारूप से भासित आकारता की सत्ता जलसत्ता से (जल के स्वरूप) से भिन्न कुछ भी नहीं है, क्योंकि 'त्रिकालाबाधितत्वं सत्यत्वम्' भूत-वर्तमान और भविष्य तीनों कालों में एक रूप से जो प्रतीत हो, उसे सत्य कहते हैं। जल में तरङ्ग का क्षण-क्षण में भङ्ग होना और उत्पन्न होना देखा जाता है, परन्तु जल का स्वरूप ही है, जो एकात्मरूप से तीनों कालों में बना रहता है। ठीक इसी प्रकार जगत् प्रपञ्च भी उत्पन्न और भङ्ग (जनन-मरण) रूप तथा विकाररूप से परिवर्तित होते रहने के कारण एकरस नहीं होने से मिथ्या ही है।

(ख) चित्त ही प्रपञ्च है। चित्त अन्तःकरण को कहते हैं और सकल कामना का मूल होने के कारण निखिल संकल्प चित्त में ही होते हैं और वह वासनाभिभूत होने के कारण (अनन्तपूर्वकृतकर्मजन्यमल से संस्कारित) जगत् रूप से प्रतिभासज्ञान का हेतु है। इसलिए समस्त प्रपञ्च अन्तःकरण (चित्त) में ही अधिष्ठित है। अतः साधक प्रथम चित्त प्रतिबिम्बित जगद्रूप मल को हटा कर विशुद्धान्तःकरणपूर्वक ही लक्ष्य प्राप्त करने में समर्थ हो पाते हैं।

(ग) अन्तःकरण में स्थित अनादि अविद्या जो जगद्रूप प्रपञ्च का हेतु है, उस अविद्यात्मक अन्तःकरण का नाश ही मन का नाश है, जब तक आविद्यक मन-अन्तःकरण का नाश नहीं होता, तब-तक संसार बना रहता है।

(घ) इच्छा का बारम्बार बना रहना ही संसार का बना रहना है। इच्छा नाश हो जाने पर ही मोक्ष की प्राप्ति होती है। जब तक इच्छा है, तब तक बन्ध भी है, अतः यावत् इच्छा तावत् बन्ध और यावत् इच्छा नाश तावन्मोक्ष समझना चाहिये।

(ङ) अन्तःकरण ही जब चित्तवृत्ति से रहित सर्वसामान्य पदार्थों (वस्तुओं) में व्याप्त होकर चित्त संज्ञा विहीन हो जाता है तो वही परमेश्वर संज्ञक है।




**हेयोपादेयरहिते तिष्ठत्यपवासनम्।।**

(महोपनि. ४/२९-३०)

ज्ञानी अथवा साधक को हेय=त्याज्य, उपादेय=ग्राह्य क्या है? और उससे लाभ और हानि को दिग्दर्शित करने के लिए यहाँ प्रतीक (चित्र) द्वारा सरलतापूर्वक समझाने का उत्तम प्रयास किया गया है। ज्ञानार्थी साधक उक्त प्रतीक चित्र का अवलम्बन कर आत्मधर्म क्या है, इसका चिन्तन करे। साधक के लिए निराशता से मृदुभाषिता तक १४ स्वभावालम्बन साधना-आत्मलाभ-लक्ष्यप्राप्ति में सहायक होते हैं। अतः उक्त का आलम्बन उचित है। शेष हेय है।




विवेक चू. म. ३५१

उपर्युक्त चित्र में परात्मा के विशुद्ध लक्षण दिग्दर्शित करने का उत्तम प्रयास किया गया है। अहं पद वाच्य प्रतीति लक्षित अन्तरतम परात्मा तो नित्यादि चिदन्त चित्स्वरूपान्त (चित्र में दर्शित नित्यः से चित् तक) लक्षणवाला ही है। शेष जो अन्य ज्ञान है, वह हेय (मिथ्यारूप) ही है। अतः आत्मस्वरूप का चिन्तन उक्त रूप में ही करना और समझना चाहिये।




ज्ञानासिना संशयं छित्वा योगमातिष्ठ। (गी. ४)

ज्ञान के समान इस जगत् में पवित्र अन्य कुछ भी नहीं है; क्योंकि ज्ञानरूपी अग्नि द्वारा सभी कर्मों की आहुति देकर अकर्त्ता-अभोक्ता रूप सत्य-ज्ञान-अनन्त-निरञ्जन स्वरूप स्वात्मा और परमात्मा (ब्रह्म) का अभेद ज्ञान रूप अदृष्ट की प्राप्ति हो जाती है। 'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति' ब्रह्म को जानने वाला ब्रह्म ही (स्वयं) हो जाता है और शीघ्र परमशान्ति को प्राप्त करता है। ज्ञानरूपी तलवार से कर्म रूपी वृक्ष को छेदन कर सभी बन्धों से मुक्त हो जाता है और वह ज्ञान श्रद्धा और इन्द्रियों के संयमन करने से प्राप्त होता है।

समाधिस्थ योगी के समस्त मल नष्ट हो जाते और वह विशुद्धात्मा (पवित्रात्मा) हो जाता है तथा उन्हें सभी भूतों में स्वात्मा में सभी भूतों का दर्शन होने लगता है। अतः वह कर्म करता हुआ भी उस कर्म के भोग में लिप्त नहीं होता है।

**सतनिरञ्जनः। चित्-मौनम्।**

**आनन्दम्-गूढम्-द्विधा-१. साधनजन्यम्। २. स्वयं सिद्धम्।**

लीलाकैवल्यम् { उत्पत्तिः स्थितिः संहृतिः } आनन्दम्

समस्त पाप रहित-स्वच्छ-निर्मल। सकल क्रिया रहित-निच्छल-निर्द्वन्द। यह आत्मा का लक्षण है और चित्त का मौन भाव से प्राप्तव्य है।

आनन्द स्वानुभूतमात्र होने के कारण गूढ़ है। वह दो प्रकार का है, साधनजन्य और स्वयं सिद्ध। साधनजन्य लौकिक और स्वयं सिद्ध आध्यात्मिक आनन्द होता है।




ब्रह्म के चार पाद हैं- ईश्वर, वैश्वानर, हिरण्यगर्भ और विराट्। प्रथम ईश्वर तुरीय, प्रपञ्चोपशम, शिव और आत्मा रूप से विज्ञेय (विशेष रूप से जानने योग्य) हैं और वे ग्रास हैं। द्वितीय स्थूल वस्तु को विषय करने वाला स्थूलप्रज्ञ-जागरित अवस्था वैश्वानररूप हैं। ये दोनों उर्ध्वपाद प्रथम ईश्वर वाम और दक्षिण वैश्वानर हुए। अब अधःपाद को कहा जा रहा है। विराट् अधः वामपाद, सुषुप्ति अवस्था, प्राज्ञ, ईश्वर, सर्वस्य योनि भूतों के प्रभव स्वरूप है। अधः दक्षिणपाद-स्वप्नावस्था सूक्ष्मप्रज्ञ, तैजसभुक् हिरण्यगर्भ हैं। ये सभी कार्यब्रह्म के स्वरूप हैं और उनके ये तटस्थलक्षण कहे गये हैं। ब्रह्म के स्वरूप लक्षण तो अजर-अमर सदैकचिद्रस-आत्मस्वरूप-अनुभवमात्र गम्य है। इसी को चित्र द्वारा समझाया गया है।

साधकों को यौगिक स्थिति की प्रकृति चार प्रकार की होती है- १. ओनः, २. अनुज्ञाता, ३. अनुज्ञा और ४. अविकल्पक।

**१. ओनः-** सदादिरूप से कारणव्याप्ति मात्र का चिन्तनरूप योग को ओन कहते हैं।

**२. अनुज्ञाताः-**व्याप्तकारण का स्वतःरूप से जो वह आद्यभाव चिन्तनरूप योग है, वह अनुज्ञाता है।

**३. अनुज्ञा-** जिसमें अधकत तावमात्र का चिन्तनरूप योग होता है, उसे अनुज्ञा कहते हैं।




**४. अविकल्प-** यह निर्विशेष-सविशेष प्रतिषेध मुख से शक्य उपदेशरूप तस्थभाव योग है। यह सर्वसाक्षी-महाचैतन्य-प्रियतम (प्रियों में सबसे उत्तम-उत्कृष्ट प्रेमास्पद) ब्रह्म संवित्ति आत्मना आत्मा को जो जानता है, वही वस्तुतस्तु वीर-धीर पुरुष है। अविकल्पक योग (तस्थभाव भिन्न) भिन्न जो तीन योग हैं, वे भी तीनों सुखस्वरूपमायामात्र हैं और ये तीनों के कारण के लय हो जाने पर जो सभी के कारण स्वरूप (उपादान) आत्मा (ब्रह्म) ही शेष रूप ज्ञेय है। यही चित्र द्वारा उपयुक्तरूप से दर्शाया गया है।

यहाँ 'अः' प्रबोधमन्त्र है, जिसका ॐ नित्यप्रबुद्धाय नमः' रूप से जप-ध्यान-चिन्तन-मनन करना चाहिये। वह प्रबुद्ध विराट्रूप ब्रह्म है तथा वह विद्यादेहवाला आत्मरूप है, इसका मूर्ति में जप-ध्यान-पूजन-चिन्तन-मनन (ॐ विद्यादेहाय पत्मात्मने नमः रूप से) करना चाहिये। 'हुत संवित्कः विद्यादेहपरमात्मने नमः' यह भी मूर्ति मन्त्र है। इसका जप करने से आविद्यकग्रन्थि का मोचन होता है। चित्र में मूलप्रकृति से बीजशक्ति और बीजशक्ति से बिन्दु, बिन्दु से नाद, नाद से शक्ति (ब्रह्म) लभ्य है दर्शाया गया है।




**(क) ॐ शान्त्यातीतकलात्मने साक्षिणे नमः।**

**(ख) ॐ शान्तिकलाशक्तिपरावागात्मने सामान्यदेहाय नमः।**

**(अन्तर्मुखसदात्मकब्रह्मज्ञानरूपसामान्यदेहः)**

**(ग) ॐ विद्याकलानादपश्यन्ती वागात्मने कारणदेहाय नमः।**

**(सुषुप्तिप्रलयक्षणावस्थः कारणदेहः)**

**(घ) ॐ प्रतिष्ठाकलाबिन्दुमध्यमावागात्मने सूक्ष्मदेहाय नमः।**

उपर्युक्त चित्र द्वारा चौरासी कोटि प्राणि जाति स्वरूप ब्रह्म का वास्तविक तात्त्विक रहस्य को बता कर उसकी उपासना का उपदेश किया गया है। सृष्टि की उत्पत्ति श्रुतिप्रमाणानुसार "एतस्मात् वै एतस्मात् आत्मनः आकाशः सम्भूतः, आकाशाद्वायुः, वायोरग्नि, अग्नेरद्भ्यः, अद्भ्य पृथिवी, पृथिव्याः औषधयः, औषधिभ्यो इमानि भूतानि जायन्ते" उत्पति (ब्रह्म) से माना गया है। इस तरह प्रत्येक तत्त्व की दृष्टि से पाँच पीठ की कल्पना कर तदधिष्ठित ब्रह्म की उपासना यहाँ विवक्षित है। यथा- आकाशपीठ आकाशाधिष्ठित ब्रह्म, वायुपीठ (वायु अधिष्ठित) ब्रह्म, अग्निपीठ अग्नि अधिष्ठित ब्रह्म जलपीठ जलाधिष्ठित ब्रह्म, पृथिवीपीठ=पृथिवी अधिष्ठित ब्रह्म इत्यादि। प्रत्येक तत्त्वपीठ की सृष्टि भी अलग-अलग परिकल्पित कर यथा- आकाशीय सृष्टि, वायवीय सृष्टि, अग्निसृष्टि, जलीय सृष्टि और पार्थिवसृष्टि जो हमलोगों की है, चौरासी कोटिप्राणिजातीय सृष्टि की प्रत्येक पीठ (आधार) में उपासना उनके केश-रोमादिरूप वन में तद्रूप से लयरूप में ही करनी चाहिये। उसके प्रकार के दिग्दर्शन के लिये नीचे दिये गये श्लोक का अर्थ द्रष्टव्य और मननीय है-

(क) शान्ति से अतीत कला स्वरूप साक्षी के लिये नमस्कार है।

(ख) शान्ति की कला रूपशक्ति-परावाणी स्वरूप सामान्य देह को नमस्कार है। (यहाँ सुषुप्ति और प्रलयकालीनक्षण में अवस्थित कारणदेह विवक्षित है।)

(ग) विद्या की कला नाद और पश्यन्ती वाणीस्वरूपकारण देह को नमस्कार है। (यहाँ सुषुप्ति और प्रलयकालीनक्षण में अवस्थित कारणदेह विवक्षित है।)

(घ) प्रतिष्ठा की कला बिन्दु मध्यमा वाणीस्वरूप सूक्ष्मदेह को नमस्कार है। इसी भावना से प्रत्येक देहगत प्रकृति-पुरुषात्मक ब्रह्म की उपासना करने को निर्दिष्ट किया गया है।

**'ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति'।** (नृ.उ.ता.ता. ३/५)

**इदं सर्वं यदयमात्मा।**

**अज्ञानकृताब्रह्मत्वनिवृत्तिरेव ब्रह्मप्राप्तिः।** (दी.टी.)

ब्रह्मस्वरूप से स्थित होने पर ही ब्रह्म प्राप्ति है।
जगत् के समस्त दृश्य आत्मा स्वरूप ही है अन्य कुछ नहीं है।
अज्ञान के कारण ब्रह्मभिन्न जगत् की निवृत्ति ही ब्रह्मप्राप्ति है।



**यावद्यावन्मुनिश्रेष्ठ, स्वयं सन्त्यज्यतेऽखिलम्।**
**तावत् तावत्परालोकः परमैवावशिष्यते।।४४।।**
**यावत् सर्वन्न सन्त्यक्तं तावदात्मा न लभ्यते।।** (अन्नपू.उ. १/४५)
**सर्ववस्तुपरित्यागो शेष आत्मेति कथ्यते।**




हे मुनिश्रेष्ठ यावत्पर्यन्त संसारिक वस्तुओं में सम्बन्ध अधिककल्पितनिष्ठा का परित्याग नहीं हो जाता या किया नहीं जाता (मैं-हम-तू-तुम-मेरा-तेरा आदि अनन्त सम्बन्ध का उच्छेद नहीं हो जाता) और जब तक ज्ञानदीप के प्रकाश से तत्तत् सम्बन्धों में अधिष्ठित अज्ञान नष्ट होकर सर्वत्र ज्ञानालोक से ब्रह्ममय दिखाई नहीं देता (ब्रह्ममात्र की अनुभूति नहीं होती) स्वात्मा ही सर्ववस्तु में अनुभूत नहीं होने लगता तथा इसी प्रकार सर्वभाव से समस्त संसार में परिकल्पित अज्ञान का त्याग नहीं कर दिया जाता, तब-तक आत्मा का लाभ-प्राप्ति-मोक्ष प्राप्ति-ब्रह्मज्ञान-जीवात्मैकतारूप निर्वाण प्राप्त नहीं होता। अन्त:करण में भवन की कोठरियों से एक-एक कर प्रत्येक वस्तु को निकाल देने पर भी शेष आकाश (अवकाश) को नहीं निकाल पाते उसी प्रकार अन्त:करण से सर्वत्याग के बाद भी जिसे नहीं निकाल पाते वही आत्मा है।

जब तक प्राणों का संचलन होता (व्यवहार होता) है, तब तक संसार है, जब तक मन का संचलन होता है, संसार रहता है, तब तक जीवात्मा और परमात्मा का भेद उपस्थित रहता है। जब तक अहं (मैं) मम (मेरा) आदि का व्यवहार है, तब तक साधक जीवभाव में ही स्थिर होता है। लेकिन जब अहं-मम (मैं-मेरा) भाव का त्याग हो जाता है और सकल संकल्प से विवर्जित निर्विकल्पभाव में स्थिति हो जाती है तभी जीव और आत्मा का ऐक्य हो जाता, मन-चित्त अहंकार का विलय हो जाता है और पूर्व के जीवात्म

परमात्म भेद (असमत्व) खत्म हो जाता है। समस्त संकल्प के नष्ट हो जाने से प्रमाशून्य (जगत् ज्ञान शून्य) मन शून्य-बुद्धिशून्य होकर इन सभी अज्ञानजन्य व्याधियों से मुक्त हो स्वस्थ हो सर्वशून्यता की स्थितिविशेष को प्राप्त हो जाता है। स्वस्थ का वास्तविक अर्थ-स्वस्मिन् आत्मनि स्थित: स्वस्थ:=स्व का अर्थ आत्मा का होता है, उस आत्म में स्थित होने को स्वस्थ कहा जाता है। मैं आत्मा हूँ देह नहीं, यही दृढ़ज्ञान की नैरन्तर्यानुभूति स्वस्थ अवस्था है। व्यवहार में स्वस्थ शब्द से गृहीत अर्थ सर्वथा मिथ्या-भ्रान्ति-अज्ञान मात्र है। स्वस्थ साधक आत्मलाभ के अनन्तर यह देह स्वयं चलता है, कर्ता है, भोक्ता है, मैं नहीं। आत्मा सभी धर्मों से रहित है निश्चल है आदिरूप से स्थिर भाव को प्राप्त समाधिस्थ ही को साधक जानना चाहिये, जो उक्तभाव को प्राप्त है।

● ● ✿ ● ●

**अज्ञाने बुद्धिविलये निद्रा सा भण्यते बुधैः।**
**विलीनाज्ञानतत्कार्ये, मयि निद्रा कथं भवेत्।।**
**बुद्धे पूर्णविकासोऽयं, जागरः परिकीर्तितः।**
**विकारादिविहीनत्वाज्जागरो मे न विद्यते।।**
**सूक्ष्मनाडीषु सञ्चारो, बुद्धेः स्वप्नः प्रजायते।**
**सञ्चारधर्मरहिते, मयि स्वप्नो न विद्यते।।** (वाराहोपनि.)

आत्मावबोधप्राप्त साधकं की स्थिति का वर्णन या सिद्ध साधक का पारमार्थिक अवबोध का वर्णन यहाँ दिया गया है-अज्ञान में बुद्धि का लय होने पर उसे विद्वान् लोग निद्रा कहते हैं। अज्ञान और उसके कार्य (संसार) के निवर्तक ज्ञान (निद्रा) द्वारा कर दिये जाने या हो जाने पर मुझ संसारस्थ को निद्रा कैसे हो सकती? कभी नहीं हो सकती? बुद्धि के विकसित हो जाने पर जागरण की स्थिति होती है और जाग्रत को आत्मस्वरूप से उद्‌बुद्ध हो जाने पर साधक के सारे विकार विषय-विषयी सम्बन्धभाव के नष्ट हो जाने पर जागरण अवस्था भी विलीन हो जाती है। अत: वह भी मुझ में नहीं रह गया। सूक्ष्म नाड़ियों में संचरण को प्राप्त कर लेने के फलस्वरूप बुद्धि की स्वप्नावस्था हो गयी। अर्थात् बाह्य वस्तुओं का विषयकरण जाता रहा और अब नाड़ी में होता हुआ संचार कर्म भी लय को प्राप्त कर चुका। अंत: संचाररहित मुझमें स्वप्न की स्थिति (आभ्यन्तर विषय-विषयीभाव) भी नहीं रह गया। अब तो केवलभाव (अस्मितामात्र ज्ञान) मात्र शेष रह जाने के कारण मैं शुद्ध-बुद्ध-मुक्त स्वभाव शुद्ध चैतन्य मात्र रूप से स्थित हूँ।

● ● ✿ ● ●



मन प्रपञ्ची है। वह अनन्त संकल्पों के द्वारा जीव को अनन्त प्रपञ्च (संसार) में बाँध कर वशीभूत कर लेता है, जिसके कारण जीवात्मा कर्ता और भोक्ता रूप को यथार्थ समझ कर अनन्त काल तक जन्म-मरणरूप चक्र में भ्रमण करता रहता है। इस मन के द्वारा प्रपञ्च सृजन का हेतु अज्ञान (स्वस्वरूप का बोधाभाव) है। वह अज्ञान अन्धकाररूप है और अन्धेरे में जीव को दिखाई नहीं देता है और विना सोचे समझे व्यवहार (कर्म) किये जाता चला जाता है। जिसका दुष्परिणाम भयानक संसार जाल में बारम्बार फँसते रहकर अनन्त क्लेश का भागी बन जाता है। इससे मुक्त होने के लिए गुरुप्रसादरूप उपनिषद् विद्या (ब्रह्मविद्या) की उपासना (अहं ब्रह्मास्मि-तत्त्वमसि-नेह नानास्ति किञ्चन) के द्वारा सर्वसाक्षी रूप ब्रह्मात्म्यैक्यचैतन्य बोध रूप समाधिस्थ अस्मितामात्रज्ञान प्राप्त करना आवश्यक है। जिससे विषम तरङ्ग तरंगायित उर्मि बाहुल्य क्लेश निदान सम्भव होता है। (मण्डलं बा.उ.)

❀

**स्वशरीरे स्वयं ज्योतिः - स्वरूपं सर्वसाक्षिणम्।**
**क्षीणदोषाः प्रपश्यन्ति, नेतरे माययावृताः।।** (रुद्रहृदयोपनि.)

जीव के स्वयं के शरीर में स्वयं प्रकाशरूप आत्मा है, जो अपने सहित सम्पूर्ण जगत् का साक्षी है। परन्तु उसे वह नहीं देख पाता है, क्योंकि उसके मन (अन्तःकरण) में कर्ता-भोक्ता रूप जीवभाव बैठा है, जो काम-क्रोध-मद-लोभ-मोह उत्पन्न कर प्रतिबन्धक (मलरूप दोष) दोष को उपस्थित करते रहता है। उसे तो सद्गुरु के कृपा मात्र कोई भाग्यशाली उपासक के वाक्य को श्रवण कर उससे-मनन-निदिध्यासनादि गुणोपेत हो शुद्धान्तःकरण सम्पन्न होने पर सभी दोषों को क्षय कर देता है, वही देखता है। दूसरे माया से आवृत जीव (अज्ञानी) नहीं देख पाता।

❀






**रज्जुसर्पादिवद्विश्वं, नाज्ञातं सदिति स्थितिः।**
**प्रबुद्धदृष्टिसिद्धत्वात् सुषुप्तौ च लयः श्रुतेः।।** (अद्वैतसिद्धिः- १)

रज्जु (रस्सी) में सर्प की भ्रान्ति होती है और भ्रमित जन भयभीत होकर भागते हैं, गिर जाते हैं, चोट भी खा जाते हैं, परन्तु किसी प्रकार से बाद में यह बोध होने पर कि सर्प नहीं रस्सी थी भ्रान्ति की निवृत्ति होने पर भय जाता रहता है। उसी प्रकार यह विश्व (जगत्) असत् रूप तो है, परन्तु भयकारी है।

दुःखदायी है। इसीलिए इसकी निवृत्ति आवश्यक है। असत् संसार सत् रूप से प्रतीति इसलिए और तब तक है, जब तक तात्त्विक बोध नहीं हो जाता और संसार का मिथ्यात्व का यथार्थभाव का ज्ञान नहीं हो जाता है। 'नेह नानास्ति किञ्चन' यह नाना (अनेक) संसार मिथ्या और सर्वत्र ब्रह्म के शिवा कुछ भी सत्य नहीं है। जैसे रस्सी में सर्प देखा गया था। सर्प न पहले था, न अब है। पूर्व में भी रज्जु ही थी और अब भी रज्जु ही है। इस तरह सत् रूप की जो सर्वत्र स्थिति है, उसका बोध ही संसारजन्य दुःखादि निवृत्ति में सक्षम है। इसी तरह सुषुप्ति काल में सभी संसार का लय हो जाने पर मात्र अहं पदवाच्य आत्मा का ही मांत्र बोध रहता है। वैसे ही अज्ञान निवृत्ति होने पर मात्र आत्मा ही शेष रह जाता है।

जब जीव स्वप्नावस्था में होता है, तो वासना से अभिभूत होकर शत्रु-मित्र की कल्पना करके सुख-दुःख को भोगने वाला होता है। वही जीव जब सुषुप्ति काल में स्थित होता है तो सकल इन्द्रियाँ अपने करण में विलीन होने के कारण अज्ञानाभिभूत सुखस्वरूप उस परमात्मा स्वरूप स्वात्मा मात्र का अनुभव कर लेता है। यथा- 'सुखमहमवाप्सम्, किञ्चिदपि नावेदिषदम्' मैंने सुखपूर्वक सोया और कुछ भी नहीं जाना यह जागरण होने पर सुषुप्तिकालिक स्वानुभव को व्यक्त करता है। यही स्वानुभव मात्र सुखानुभूति का हेतु है।



**त्रिषु धामसु यद्भोग्यं भोक्ता भोगश्च यद्भवेत्।**
**तेभ्यो विलक्षणः साक्षी त्रिन्मात्रोऽहं सदाशिवः।।** (कै.उ. १/१८)

जगत् पिता ब्रह्मा ने आश्वलायन महर्षि को कहा- हे आश्वलायन! श्रद्धा-भक्ति-ध्यान योग के द्वारा उस विशुद्ध स्वात्मारूप ब्रह्म को जानो।

ब्रह्मा ने कहा— हे आश्वलायन! कई एक महात्माओं ने त्यागमात्र का अवलम्ब लेकर अमृतत्वरूप परम पुरुषार्थरूप मोक्ष को प्राप्त किया है। न उसने कर्म से, न प्रजा से और न ही धन से उसे प्राप्त किया जा सकता है।

ब्रह्मा ने कहा—हे आश्वलायन!यतिजन (योगीलोग) श्रद्धा-भक्ति-ध्यानयोग के द्वारा जिस विशुद्ध ब्रह्म की उपासना करते हैं, वे सर्वोत्तम आनन्दरूप ब्रह्म बुद्धिरूपी गुहा (गुफा) में स्थित रहकर प्रकाशित होते हैं।

उस परब्रह्म परमात्मा की उपासना में संलग्न साधक योगीजन को अपने हृदयरूपी पुण्डरीक (कमल) में उस विरज (रागादि धर्म रहित), विशुद्ध (पाप-पुण्य से रहित) विशुद्ध (स्वच्छ-शुद्ध-निर्मल) विशोक (सकल शोकशून्य) अव्यक्त (सूक्ष्म) अचिन्त्य (इन्द्रियादि के विषय से रहित) अनन्तरूप (सर्वत्र व्यापक स्वरूप) शिव (कल्याणकारी) प्रशान्त सर्वथा क्रिया रहित। ब्रह्मयोनि (सम्पूर्ण उत्पत्ति के मूल स्थान) जो अद्भुत विलक्षण आदि मध्यान्तरहित अर्थात् उत्पत्ति-स्थिति और मरण से रहित तथा देश-काल-वस्तु परिच्छेदरहित विभु (व्यापक) उस अमृत (अविनाशी) स्वरूप चिदानन्द (स्वयं प्रकाश स्वरूप एवं आनन्दस्वरूप) को उमा की सहायता से जानना चाहिये। अर्थात् आत्म साक्षात् करना चाहिये। इस ब्रह्म की प्राप्ति के लिये कोई और सुगम मार्ग नहीं है।

वह आत्मरूप ब्रह्म ही विष्णु सभी प्राणियों के प्राण, वही काल, वही अग्नि, वही चन्द्रमा और जो अभी तक उद्भुत हुए हैं और जो उद्भुत होने वाले हैं सब वही सनातन ब्रह्म ही हैं, इस प्रकार जानना-मनन करना चाहिये और उस ब्रह्म को उस रूप में ही जानकर अमृतत्वरूप परमपुरुषार्थ मोक्ष को प्राप्त किया जा सकता है तथा जनन-मरण रूप मिथ्या बन्ध से छुटकारा पाया जा सकता है। इससे पृथक् कोई अन्य मार्ग सुगम और श्रेयस्कर नहीं है।

तीनों धामों (लोकों) में अथवा तीनों अवस्था रूप (जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्ति) धामों में जो भी भोग के साधनरूप (चिदाभास) वस्तुएँ हैं तथा जो भी भोक्ता (भोगने वाला-विषयी) हैं एवं जो भी भोग सुख-दुःख प्राप्ति कराने वाला सांसारिक (व्यावहारिक) अनुभव हैं और जो और हो सकता है। उन सभी से सदा विलक्षण (विचित्र परन्तु भिन्न) जो अहं का आस्पदरूप (अस्मिता) चिन्मात्र सदाशिवरूप आत्मा है। वह आत्मा उन सभी (उपर्युक्त) से विलक्षण साक्षीरूप अस्मितामात्र-चिन्मात्र और सदानन्दमय कल्याण स्वरूप (शिवस्वरूप) है।




१. यम- (जगत् में) सब ब्रह्म ही है इस ज्ञान के आलम्बन द्वारा इन्द्रिय समूह को नियन्त्रित करना।

२. नियम- सजातीय ज्ञान (आत्मा) प्रवाह का होना और विजातीय (शरीरादि प्राकृतिक) की विस्मृति।

३. त्याग- प्रपञ्च का चिदात्म रूप से अवलोकन।

४. मौन- जिस आत्मा को जानने के लिए वाणी की पहुँच नहीं है और वह मन के साथ स्वयं असमर्थ होकर लौट जाता है, इस विचार का सातत्य मनन।

५. देश- आदि-अन्त और मध्य तीनों में जहाँ जनाभाव हो।




(वि.तू.म. ४२२)

वैराग्य का फल बोध, बोध का फल उपरति, उपरति का फल आत्मानन्दानुभव से चित्त की शान्ति है, विषयों से निवृत्त हो जाना ही परमतृप्ति है और वही साक्षात् अनुपम आनन्द है। प्रारब्धवश प्राप्त दुःखों से विचलित न होना ही आत्मज्ञान का सबसे पहला फल है। भ्रान्ति कालिक कृत निन्दनीय कर्म ज्ञान हो जाने पर पुनः कैसे रह सकता अर्थात् कभी भी नहीं रह सकता। इस तरह विद्या (उपनिषद् बोध) चतुस्फला (चारों प्रकार के) फल को धारण करने वाली है।

* * ❁ * *



अलिङ्गमेकमव्यक्तं, लिङ्ग ब्रह्मेति निश्चितम्।
स्वयं ज्योतिः परं तत्त्वं, परेव्योम्नि व्यवस्थितम्।।
अव्यक्तं यत्तद्, अक्षरं परमं पदम्।
निर्गुणं शुद्धविज्ञानम्, तस्य वै पश्यन्ति सूरयः।।
तन्निष्ठाः शान्तसङ्कल्पाः, नित्यं तद् भावभाविताः।
पश्यति तत्परं ब्रह्म, यत्तल्लिङ्गमिति श्रुतिः।।,

(कूर्मपुराणम् उपरिमा ई.गी. १० अ.)

अव्यक्तं लिङ्गमित्याहुः आनन्दं ज्योतिरक्षरम्।
वेदा महेश्वरं देवामाहुर्लिङ्गिनमव्ययम्।।

(कूर्मपुराणम् अ. २५/६६)

जो लिङ्ग रहित, अद्वितीय, अव्यक्त हो, उसे ब्रह्मलिङ्ग कहा जाता है। स्वयं ज्योतिः स्वरूप, परम तत्त्व, महाकाश के समान व्यापक और जो अव्यक्त तथा अक्षर स्वरूप परमस्थान है, निर्गुणस्वरूप शुद्ध परम विज्ञानमय है, ऐसे ब्रह्म का चिन्तन योगीजन किया करते हैं। तन्निष्ठ, सकलसंकल्पशून्य, निरन्तर ब्रह्मभाव में स्थित होकर जो परं ब्रह्म को नित्य चिन्तन करता है, उसे लिङ्ग कहते हैं, ऐसा श्रुति का मत है।

अव्यक्त को लिङ्ग और आनन्द को अक्षर ज्योति कहते हैं और महेश्वरदेव को लिङ्गी कहते हैं, ऐसा वेदों का मत है।



**प्रत्यक्तत्त्वे परिज्ञाते जगत्तत्त्वं प्रबुध्यते।**
**अवेत् सोपाधिरात्मायं आत्मानं निरुपाधिकम्।**
**अविद्यारोपनिह्नुत्यै धीवृत्तिवेदनम्।**
**ब्रह्मतामात्मनोऽन्यत्र, नात्मता ब्रह्मणोऽन्यतः।** (अनुभू.प्र. १३)
**सत्ता चिदेकरूपा हि, स्वानन्दात्मानुभूयते।**
**भावस्यैव महाव्याप्तिरनुभावविभावयोः।।**
**रसश्चिद्भावसंयुक्तः।।** (नाट्यनुशा. ५)

जब प्रत्यक्तत्व एवं (आत्मा के बोध हो जाने पर) जगत् तत्त्व (कार्य तत्त्व के भी मिथ्यात्व) का बोध हो जाता है। और यह आत्मा (जीव) सोपाधिक है तथा यह आत्मा (प्रत्यगात्मा) निरुपाधिक (पारमार्थिक-सकल धर्म रहित-शुद्ध चैतन्य मात्र) है इस अन्तर का बोध हो जाता है तो आरोपित अविद्या के पाखण्ड को धीवृत्ति (विज्ञान के वृत्ति-व्यापार) में जान कर (समझकर-चिन्तन कर) ब्रह्मभाव से भिन्न अनात्मभाव (अविद्या तत्त्व) है तथा आत्मता और ब्रह्मता दोनों एक ही है और इससे भिन्न नहीं है ये अभिन्न हैं, ऐसा विचार कर अनुभव करना चाहिये।

चित्सत्ता मात्र ही अपने में आनन्द की अनुभूति करता है, यह नाट्य (नाटक के विषय) की विशेषता है। वहाँ दर्शक उस-उस भाव महाव्याप्ति के द्वारा उत्पन्न अनुभावविभावं रसरूपचिद्भाव से संयुक्त होते हैं। उस स्थल में जो रसानुभूति होती है, वह चिद्भाव संयुक्त होकर एकात्मता प्राप्त कर जाता है।



**यावन्न वासना नाशः, तावत्तत्त्वागमः कुतः।**
**यावन्न तत्त्वसम्प्राप्तिः, न तावद्वासनाक्षयः।।**
**यावन्न तत्त्वविज्ञानं, तावच्चित्तशमः कुतः।**
**यावन्न चित्तोपशमो, न तावत्तत्त्ववेदनम्।।**
**तत्त्वज्ञानं मनोनाशो, वासनाक्षय एव च।**
**मिथः कारणतां गत्वा, दुःसाध्यानि स्थितानि हि।**
**समकालं चिराभ्यताः जीवनमुक्तिप्रदायिनः।।**

जब तक वासना का नाश (क्षय) नहीं हो जाता, तब तक तत्त्वज्ञान (आत्मबोध) नहीं हो सकता। जब तक तत्त्वज्ञान की उपलब्धि नहीं हो जाती, तब तक वासना का क्षय भी नहीं होता है। जब तक तत्त्व विज्ञान का हृदय में उदय नहीं हो जाता, तब तक चित्त (अनेक विषयों में लिप्त अन्तःकरण) का शमन (नाश) नहीं हो पाता है और जब तक चित्त के धर्म (व्यापार) का उपशम (नाश) नहीं हो जाता, तब तक

तत्त्वज्ञान का उदय कैसे होगा? नहीं होगा। अब अचित् नाश का क्रम बतला रहे हैं-तत्त्वज्ञान के उदय होने पर मन का नाश और वासना का क्षय हो जाता है तथा तत्त्वज्ञानोदय एवं वासनाक्षय दोनों साथ-साथ कारणता को प्राप्त कर ब्रह्मतत्त्व साक्षात्कार का हेतु बन जाता है; क्योंकि जीवभाव (द्वैतस्थबुद्धि) को अद्वैतस्थ-आत्मस्थ करना दु:साध्य स्थिति के सामना करने जैसा है। बहुत ही कठिन है। जो सद्गुरु के द्वारा उपदिष्ट श्रुतिवाक्यों के मनन और सद्युक्तियों के द्वारा निरन्तर प्रयास से सम्भव हो सकता है।

**निरस्त विषयासङ्गं सन्निरुद्धं मनो हृदि।**
**यदा याति उन्मनीभावं तदा तत्परमं पदम्।। (जीवन्मु.वि.वा.क्ष.)**
**तीव्रः आसुरसम्पद्।**
**मृदुः-द्वैतप्रतीतिमात्रम्।**
**वासनाक्षयेण तीव्रबन्धनिवृत्तिः। मनोनाशेन-तूभयम्।**

साधक द्वारा विषयों के साथ इन्द्रियों के सातत्य संगति को त्याग कर और मन को हृदय (आत्मा) में निरोध करके जब उन्मनीभाव को प्राप्त कर लेता है, तब परम पद आत्मब्रह्मैक्य अद्वितीय पद (स्थान) को प्राप्त कर लेता है।

बन्ध के दो प्रकार हैं- १. तीव्रबन्ध और २. मृदुबन्ध। पहला तीव्रबन्ध आसुरी सम्पदा है तथा मृदु बन्ध द्वैतप्रतीति मात्र है। इससे मुक्ति के लिये वासना का क्षय (नाश) आवश्यक है। उपर्युक्त उपाय द्वारा वासना के क्षय हो जाने पर ही तीव्र बन्ध से निवृत्ति हो पाती है और मन के नाश (क्षय) होने पर तीव्र और मृदु दोनों बन्ध का क्षय हो जाता है। यहाँ आसुर सम्पद् से क्रोध-मोह-लोभ आदि अभिप्रेत हैं।

**विशुद्धसत्त्वस्य गुणाः प्रसादः, स्वात्मानुभूतिः परमा प्रशान्तिः।**
**तृप्तिप्रहर्षः परमात्मनिष्ठा, यया सदानन्दरसं समृच्छति।। (वि.चू. ११९)**

ज्ञातृ-ज्ञेय-ज्ञान-शून्यमनन्तं निर्विकल्पकम्।
केवलाखण्डचिन्मात्रं परं तत्त्वं विदुर्बुधाः।।
(वि.चू. २३९)
अहेयमनुपादेयं मनेवाचामगोचरम्।
अप्रेयमनाद्यन्तं ब्रह्मपूर्णमहन्महः।।२४०।।

स्तयज्ञानानन्तानन्द-
रूपं परं धामपीठम्

सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म विशुद्धं परं स्वयंज्योतिः। (अतः सिद्धम)
नित्यानन्दैकरसं प्रत्यगभिन्नं निरन्तरं जयति।। (वि.चू. २२५)

ऐक्यं तयोर्लक्षितयोर्न वाच्ययोः।। (२४२)
तयोर्विरोधोऽयमुपाधिकल्पितः।। (२४३)

विशुद्ध सत्त्वगुण के धर्म प्रसन्नता, आत्मानुभव, परमशान्ति, तृप्ति, आत्यन्तिक आनन्द और परमात्मा में स्थिति है, इससे मुमुक्षुजन नित्यानन्दरस को प्राप्त करता है।

वह प्रसिद्ध आत्मा ज्ञाता-ज्ञेय और ज्ञान से शून्य सकल विकल्प रहित अनन्त, केवल, अखण्ड, चिन्मात्र परं तत्त्व है, ऐसा आत्मविज्ञानियों (ब्रह्मवेत्ताओं) का मत है। वह आत्मा सत्यस्वरूप,

ज्ञानस्वरूप, अनन्त, विशुद्ध, परंतत्त्व और स्वंयं ज्योतिस्वरूप (स्वयं प्रकाश स्वरूप) ब्रह्म है। वह नित्य, आनन्दैकरस, प्रत्यगभिन्न (प्रत्यक् स्वरूप) तथा निरन्तर उत्कृष्ट स्वरूप वाला है। वह ब्रह्म (आत्मा) त्याग तथा ग्रहण के अयोग्य, मन तथा वाणी का अविषय, अप्रेम आदि अन्त रहित तथा महान् तेजोमय है तथा सत्य, ज्ञान-अनन्त तथा आनन्द एवं परं ज्योति का पीठ है।

लक्षित-लक्ष्यों के अभेद स्वरूप है, वह वाच्य-वाचक रूप अर्थ नहीं है। इन दोनों में विरोध जो दिखता है, वह उपाधिकल्पित के कारण है।

● ● ❁ ● ●

**अयं विधिः परिव्राजकानां, वीराध्वाने वा अनाशके वा अपां प्रवेशे वा अग्नि-प्रवेशे वा महाप्रस्थाने वा। विवर्णवासमुण्डोऽपरिग्रहः शुचिरद्रोही भैक्षाणो ब्रह्मभूयाय भवति।** (जाबालोपनि.)

परिव्राजक धर्म की विधि ये हैं- साधारण गेरुए वस्त्रधारण कर मुण्डी (केश-बाल रहित होकर) होकर वस्तुओं के संग्रह न करते हुए विरक्त भाव से पवित्र रहकर, अद्रोह वृत्तिपूर्वक जहाँ-तहाँ शास्त्रोचितभिक्षा से शरीरयात्रा सम्पन्न करते हुए वीरध्वान (योगमार्ग में लगे रहना) का आश्रय अथवा अन्नत्याग कर, जल में प्रवेश कर अथवा अग्नि में प्रवेश कर अथवा महाप्रस्थान (महाप्रयाण) का आश्रय लेकर शरीर त्याग करे। वही ब्राह्मीभाव को प्राप्त करता है।

● ● ❁ ● ●

**पन्थान्धकारोदीपेन, प्रेक्ष्यमाणः प्रणश्यति।**
**न चास्य दृश्यते तत्त्वं, अबोधस्यैवमेव हि।।**
**एवं ब्रह्मैव जीवात्मा, निर्विभागो निरन्तरः।**
**सर्वशक्तिरनाद्यन्तो, महाचित्साररूपवान्।।** (योगवासिष्ठे ३/१४/२५)

रास्ते में पड़ने वाले अन्धकार को दूर करने के लिए दीपक का प्रयोग करने वाले नष्ट बुद्धि के लोग अध:पतन को प्राप्त होते हैं; क्योंकि संसार पथ पर चलने वाले जीव को उससे (दीपक से) तत्त्व का प्रकाशन नहीं हो पाता, इस लिए वे दीपकधारी अज्ञानी ही है। इस प्रकार जीवात्मा और परमात्मा परमार्थत: एक ही हैं और वह सर्वशक्तिसम्पन्न आदिअन्त रहित महाचित्सार रूपवाला है। इस प्रकार का बोध ही देखना कहलाता है।

**व्योमवत्सर्वभूतस्थो, भूतदोषैर्विवर्जितः।**
**साक्षी चेतागुणः शुद्धो ब्रह्मैवास्मि स केवलः।।** (उप.सा. ११/६)

व्योम (आकाश) के समान सभी भूतों में मैं आत्मा ही हूँ। जिस तरह आकाश सभी भूतों में रहकर भी उनके गुणों से (उनके प्रभाव से) निर्लिप्त रहता है तथा यह आत्मा सभी भूतों और उनके गुणों से (अचिद् गुणों से) रहित शुद्ध केवल ब्रह्म मैं ही हूँ, ऐसा चिन्तन करना चाहिये।

● ● ❁ ● ●

**अचक्षुष्ट्वान्नदृष्टिर्मे तथा श्रोतस्य का श्रुतिः।**
**अवाक्त्वान्न तु वक्तिः स्यादमनस्त्वान्मतिः कुतः।।१।।**
**अप्राणस्य न कर्मास्ति, बुद्ध्यभावे न वेदिता।**
**विद्याविद्ये ततो न स्तश्चिन्मात्रं ज्योतिषो मम।।२।।**

मैं चक्षु वाला नहीं हूँ, अत: दृष्टि हमारी नहीं हो सकती, मैं श्रोत्रवाला भी नहीं हूँ, अत: श्रुति कर्म मेरा नहीं है, मैं बुद्धि भी नहीं हूँ, इसलिए वेदिता (जानने वाली) वृत्ति भी हमारी नहीं है। मैं विद्या और अविद्या से अन्य चिन्मात्र ज्योति:स्वरूप हूँ।

• • ✿ • •

**नित्यं विज्ञानरूपस्य, ज्ञानाज्ञाने न मे सदा ।।५।।**
**सदा मुक्तस्तथा शुद्धः, सदा बुद्धोऽगुणोऽद्वयः।।२४।।**
**विदित्वा मां स्वदेहस्थं ऋषिमुक्तो ध्रुवो भवेत् ।।२५।।**



(उपदेश सा. १३)

**चिन्मात्रज्योतिषा सर्वाः सर्वदेहेषु बुद्धयः ।**
**मया यस्मात्प्रकाश्यन्ते सर्वस्यात्मा ततो ह्यहम्।।१४/७।।**

मैं नित्य विज्ञान स्वरूप ब्रह्म हूँ। ज्ञानाज्ञान मिथुनीभाव स्वरूप यह देह, मन, इन्द्रियाँ, नहीं हूँ। सदामुक्त स्वभाव नित्य शुद्धबुद्ध स्वभाव सकल गुणरहित अद्वय ब्रह्म ही हूँ। इस तरह देहस्थ आत्मा का दर्शन-अनुभव जो करता है, वह ऋषि मुक्त हो जाता है, वह ध्रुव हो जाता है।

मेरे चिन्मात्रात्म ज्योति से सभी भूतों में स्थित बुद्धियाँ प्रकाशित होती हैं, जिस कारण से मैं सभी के आत्मा स्वरूप हूँ। यहाँ स्थावर जङ्गम जो भी दिखाई दे रहे हैं, उनके आत्मभूत ब्रह्म मैं ही हूँ।

• • ✿ • •

**'ॐ सच्चिदेकं ब्रह्म'**
**अनेन ब्रह्ममन्त्रेण भक्ष्यपेयादिकं च यत्।**
**दीयते परमेशाय, तदेव पावनं महत्।।** (महानिर्माण तन्त्रम्, ३/३)
**सुषुम्नावंशमास्थिताः पादाङ्गुष्ठद्वये जाता शिफाभ्यां शिरसा पुनः।**
**ब्रह्मस्थानं समापन्ना सोमसूर्याग्निरूपिणी।।** (शारदाति. २५)
**तस्यामध्यगता नाड़ी चित्राख्या योगिवल्लभा।**
**ब्रह्मरन्ध्रं विदुस्तस्यां, पद्मसूत्रनिभं परम्।।**
**आधारश्च विदुस्तत्र, मतभेदादनेकधा।**
**दिव्यमार्गमिमं प्राहुः, अमृतानन्दकारणम्।।**

**ज्ञात्वा भूतोदयं देहे, विधिवत्प्राणवायुना।**
**तत्तद्भूतं जपेद् देहं दृढ़त्वावाप्तये सुधीः।**
**दण्डाकारागतिर्भूमेः पुटयोरुभयोरधः।**
**तोयस्य पावकस्योर्ध्वं गतिस्तिर्यग्नभस्वतः।।**
**गतिर्व्योम्नोर्भवेन्मध्ये भूतानामुदयः स्मृतः।।**

'ॐ सच्चिदेकं ब्रह्म' (ओंकार सत्-चित्त् स्वरूप अद्वितीय ब्रह्म है) यह ब्रह्म मन्त्र है। इस ब्रह्म मन्त्र को जपते हुए जो कुछ भी भक्ष्य और पेय आदि परमात्मा को अर्पित किया जाता है वह वस्तु ही पावन (पवित्र) है, शेष नहीं है।

सुषुम्ना से सम्बन्धित कुहू नाडी की पादाङ्गुष्ठ तक भावना द्वारा ले जाकर पुनः नाड़ीनाल के द्वारा उर्ध्व गमनरूप प्रबल भावना शिरोभागोपस्थित किया जाता है। इस तरह उन नाड़ी को भावना बल से पूर्व की भाँति उर्ध्व और अधः का अभ्यास करते-करते पूर्ण अभ्यस्त हो जाना चाहिये। इसका स्थान (गति) दक्षिण अङ्गुष्ठ से दक्षिणनासाछिद्र है। यह नाड़ी ब्रह्म रन्ध्र को प्राप्त करने पर सोम सूर्य-अग्नि स्वरूपिणी हो परमप्रकाश प्रदान करने वाली है।

उस सुषुम्ना के मध्यगता नाड़ी चित्रा कहलाती है। जो योगियों की वल्लभा (प्रिया) कही गयी है। ब्रह्म रन्ध्र उसी में है और वह पद्मसूत्र (कमलदण्डगत रेसे) के समान सूक्ष्म और आभावाली है। आधारस्वरूपा (ब्रह्माधार) वह मतभेद से अनेक प्रकार की कही गयी है। यह दिव्य मार्ग कहा गया है, जो अमृतानन्द का कारण है।

विद्वान् साधक के देह में जब भूतोदय हो, तो विधिवत् प्राणवायु के द्वारा उस-उस भूतों के देह का जप (चिन्तन) करे। जप का प्रयोजन उसकी दृढ़ स्थापना के लिए है। भूमि की गति ओष्ठ के दोनों पुटों के नीचे दण्डाकार होती है। जल तथा पावक की गति उर्ध्वगामी एवं सूर्य की किरण की भाँति तिर्यक् (तिरछी) होती है। आकाश की गति व्योम आकाश के मध्य (हृदयाकाश) होती है। यही भूतों का उदय (उद्भव) कहा गया है।

**अहमित्यात्मधीर्या च, ममेत्यात्मधीरपि।**
**अर्थशून्ये भवेद्यस्य स आत्मज्ञो भवेत् तदा।। २९।।**
**परलोकभयं नास्ति, यस्य मृत्युभयं तथा।। २७।।**
**चिन्ता चेत्सर्वतश्छिन्ना, सर्वदैन्योद्भवाऽशुभा।। २८।।**



**स्मरतो दृश्यते दृष्टं पटे चित्रमिवार्पितम्।**
**यत्र येन च तौ ज्ञेयौ सत्त्वक्षेत्रज्ञसंज्ञकौ।। (१४/१५/२)**

अहंकारात्मक जो बुद्धि होती है, वही ममत्व वाली भी है। वही बुद्धि 'अहं और मम' से शून्य जिसकी होती है, वही आत्मज्ञ होता है। जिसे परलोक का भय न हो और मृत्यु का भी भय नहीं होता हो,

सभी प्रकार की चिन्ता का उच्छेद जिसे कर दिया हो, उसे सभी प्रकार की दैन्य से उत्पन्न होने वाली अशुभ फल का सामना नहीं करना पड़ता है।

जिसके स्मरण करते ही देखे गये (पूर्व देखे गये) का दर्शन हो जाय तथा जो जगत् प्रपञ्च को पट पर चित्रित चित्र के समान समझता हो, जहाँ पर (जिसको) जिसके द्वारा ऐसा देखा और समझा जाता हो, वे दोनों ही क्षेत्रसंज्ञक सत्त्व (आत्मा) है।



**तद्विषयकामेन चित्तेऽस्मिन् व्याकुलीकृते।।६२।।**
**पुण्येन विषये लब्धे, चित्ते स्वास्थ्यमुपागते।।**
**आत्मानन्दः स्फुरेत्तावत्, यावन्न व्याकुलान्तरम्।।६३।।**

उस-उस कर्म के अनुसार ही मनुष्य के ब्रह्मानन्द का स्फुरण (व्यञ्जन) होता है। जो ब्रह्म को ब्रह्म रूप के 'अपहत्पाप्मा' सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' जानता है, उसे उसी रूप में विद्याफलवती होती है और नित्यानन्द की प्राप्ति होती है। जो ब्रह्म को अनात्म शरीर रूप में जानकर कर्म करता है, वह अनित्य विनाशशील शरीर को ही प्राप्त कर विषयानन्दी (आनन्दाभास) को प्राप्त करता है।

जब साधक योगी को ब्रह्म विज्ञान विषयक इच्छा प्रबल होती है और वह चित्त में मैं ही हूँ (ब्रह्म) इस प्रकार निरन्तर चिन्तन करता हुआ व्याकुलचित्त होता है, तब कदाचित् पुण्यवश ब्रह्म विषय को चित्त में प्राप्त कर स्वस्थ (आत्मस्थ) को प्राप्त हो जाता है और आनन्द का स्फुरण होने लगता है, वह तब तक रहता है, जब तक चित्त की ब्रह्मविषयक व्याकुलता में अन्तर न हों।



**सर्वदुःखनिवृत्तैकचैतन्यात्मकोऽहमिति आत्मानुभवः।** (ब्रह्म सू. ४/१ शा.भा.)

**न ते सङ्गोऽस्ति केनापि, किं शुद्धस्त्यक्तुमिच्छसि।**
**उदेतु भवतो विश्वं वारिधेरिव बुद्बुदः।।**
**प्रत्यक्षमप्यलस्तुत्वात्, विश्वं नास्ति अमले त्वयि।।**
**समदुःखसुखः पूर्णः आशानैराशयोः समः।**
**समजीवितमृत्युः सन्, एवमेव लयं व्रज।।** (अष्टा.गी.-५)
**प्रकृत्या शून्यचित्तो यः, प्रमादाद्भावभावनः।**
**निद्रितो बोधित इव क्षीणसंसरणो हि सः।।१।।**

सभी दुःखों से परे चैतन्य स्वरूप मैं हूँ, इस प्रकार का अनुभव ही आत्मानुभव यथार्थ है।

तुम्हारी आत्मा असंग है, इसका संग किसी के साथ नहीं हो सकता। क्या इस शुद्धस्वरूप चैतन्य को (आत्मा को) कोई त्याग सकता है? नहीं त्याग सकता, क्योंकि स्वयं का स्वयं त्याग सम्भव नहीं है, यह त्याग और संग द्विष्ट (दो संख्या) में होता है या अपने से भिन्न के साथ संग या त्याग सम्भव होता है।

तुमसे ही यह समस्त जगत् उदित (स्फुरित) हो रहा है, ऐसा जानो। यह जगत् स्वरूप का होना तुमसे (आत्मा से) हो रहा है। जैसे समुद्र में जल तरंग उदित होता है और यह जलरूप ही होता हैं, जल से भिन्न नहीं होता। जैसे समुद्र के जल में बुद्बुद उत्पन्न होते हैं और उसी में विलीन होते हैं। उसी प्रकार चैतन्य आत्मा में सभी कल्पित सृष्टि (विवर्तभूत) ही है। वह समुद्र जल से भिन्न गोचर मात्र है, विचार करने पर जल ही है, उसी प्रकार तुम्हारे इस अमल आत्मा में स्वयं में कोई वस्तु नहीं है, परन्तु जल ही है, उसी प्रकार तुम्हारे इस अमल आत्मा में कोई संसार नाम की चीज नहीं है। बुद्बुदादि की भाँति वह आभास मात्र मिथ्यारूप स्वसत्ताशून्य विवर्तमात्र है परमार्थिक नहीं। इस तरह चिन्तन करते हुए दुःख-सुख द्वन्द्व मृत्यु को प्राप्त होकर ब्रह्म में लय प्राप्त करो।

जो साधक योगी-संन्यासी-आत्मज्ञ स्वभाव से ही चित्तशून्य हो गया हो और प्रामाद होकर भी मूल आत्मज्ञान के विषय में सावधान हो तथा निद्रावस्था जैसी स्थिति को प्राप्त होकर भी मूल आत्मज्ञान के विषय में सावधान हो, उसके संसार (जगत् के अज्ञान भाव) मानो नष्ट हो चुका है और वह मुक्त ही है।



**अन्तर्विकल्पशून्यस्य, बहिः स्वच्छन्दचारिणः।**
**भ्रान्तस्येव दशांस्तास्ताः, तादृशा एव जानते।।**

जिसके अन्तःकरण विकल्प शून्य हो गये हैं तथा बाह्य व्यवहार दशा स्वच्छन्द तथा भ्रान्त जैसी है, उन मुक्त महापुरुषों को उन्हीं के समानधर्मी पहचान पाते हैं।

**आप्तोपदेशमात्रेण अनुष्ठानं तु सम्भवेत्।**
**न सम्भवन्ति आत्मधीः।।**
**ब्रह्मसाक्षात् कृतिस्त्वेवं विचारेणैव सम्भवेत्।।**

आप्त पुरुष (यथार्थ ज्ञान वाला) के उपदेश से अनुष्ठान संभव तो हो सकता हैं, परन्तु ब्रह्मज्ञान नहीं हो सकता। ब्रह्मसाक्षात्कार तो विचार के निरन्तर करते रहने से (ब्रह्म साक्षात्कारानुकूल विचार मन्थन) से ही प्राप्त किया जा सकता है।



**संवेद्येन हृदाकाशे, मनागपि न लिप्यते।**
**यस्यासावहजडासंवित्, जीवन्मुक्तः स उच्यते।।१।।**
**यदा न भाव्यते किञ्चित्, निर्वासनतयात्मनि।**
**बालमूकादिविज्ञानमिव च स्थीयते स्थिरम् ।।२।।**
**तदा जाड्यविनिर्मुक्तमसंवेदनमाततम्।**
**आश्रितं भवति प्राज्ञो, यस्माद् भूयो न लिप्यते।।३।।** (अन्नपूर्णोपनिषद् ४)

जब साधक के हृदयाकाश में संवेदनाओं का किञ्चित् (जरा भी) लेप नहीं होता है, तब जानना चाहिये कि वह जीवन्मुक्त है।

जब साधक वासना पर विजय प्राप्त कर लेता है और हृदयाकाश में कोई भी भावना (व्यापार) नहीं होता अर्थात् वह व्यापार रहित हो जाता है, जैसे कोई गूंगा छोटा (अबोध) बच्चा हो, तब वह 'अहं ब्रह्मास्मि अयमात्मा ब्रह्म' श्रुति वाक्यजन्य लक्षित अर्थ (आत्मा में) स्थित और स्थिर हो जाता है।

तब उस साधक के जड़ता से विमुक्ति हो जाने पर असंवेदनता (व्यापारशून्यता) व्यापक रूप से हृदय में व्याप्त हो जाता है। अर्थात् वह सर्वत: व्यापाररहित स्थिति को प्राप्त कर जाता है और किसी भी प्रकार के अन्य वासनाजन्य व्यापार में लिप्त नहीं होता है।

● ● ✿ ● ●

**विशेषं सम्परित्यज्य, सन्मात्रं यदलोपनम्।**
**एकरूपं-महारूपं, सत्तायास्तत्पदं विदुः।।१।।**
**कालसत्ता-कलासत्ता, वस्तुसत्तेयमित्यपि।**
**विभागकलनां त्यक्त्वा, सन्मात्रैकपरो भव।।२।।**
**यज्जगद्भासकं मानं, नित्यं भाति स्वतः स्फुरत्।**
**स एव जगतः साक्षी, सर्वत्मा विमलाकृतिः ।।३।।**

विशेषता का परित्याग कर सभी प्रकार से निर्लेप और सभी वस्तुओं के अधिष्ठान सत्ता जो अद्वितीय तथा व्यापक पद है, वही ब्रह्म है, ऐसा जानो।।१।।

कालसत्ता (भूत-वर्तमान और भविष्यत्), कलासत्ता (षोडश कला)) अथवा सभी वस्तुओं की सौन्दर्यादि, ये ब्रह्मवस्तु की सत्ता है। ब्रह्मसत्ता सर्वाधिष्ठान होने के कारण अन्यसत्ता (सांसारिक सत्ता) नहीं है, ऐसा ज्ञान सुदृढ़ करके सकलभेद और संग्रह की बुद्धि का परित्याग कर सत्स्वरूप में तस्थ हो जाओ; क्योंकि वही तुम्हारा स्वात्म स्वरूप है।।२।।

यह जो जगत् की प्रतीति हो रही है और जिसके स्फुरण से यह नित्य रूप से ज्ञात हो रहा है, वही जगत् का साक्षी है, जिसकी आकृति (स्वरूप) विमल (निरञ्जन) है और वह सभी पदार्थों-वस्तुओं में आत्मस्वरूप से स्थित है। 'सर्व खल्विदं ब्रह्म' श्रुतिवाक्य को स्मरण-मनन कर उसे (ब्रह्म को) सर्वात्मा रूप से जानो।।३।।

| | |
|---|---|
| **प्रज्ञानं ब्रह्म**<br>**अहं ब्रह्मास्मि**<br>**तत्त्वमसि**<br>**अयमात्मा ब्रह्म** | } **अस्ति** |



जीवात्मा 'प्रज्ञानं ब्रह्मं' अहं ब्रह्मास्मि', 'तत्त्वमसि' तथा 'अयमात्मा ब्रह्म' श्रुतिवाक्यों के द्वारा लक्षित अर्थ अकल-निरीह-निरञ्जन-निर्विकल्प ब्रह्म ही है। इन श्रुतिवाक्यों का अभिप्राय जीवात्मा

संख्या ही गिनता है और एक का नदी में विनष्ट हो जाने की शंका से शोक-दुःख प्राप्त करता है; क्योंकि उसे "न भाति" दशम अपने का भान (ज्ञान) नहीं रहता। कहा है कि—

**न भाति नास्ति दशम, इति स्वं दशमं तदा।**
**मत्वा व्यक्ति तदज्ञानं, कृतमावरणं विदुः।।** (पञ्च.तृ.प्र. ७/२४)

इसी प्रकार तृतीयावस्था को विक्षेपावस्था कहते हैं। इस अवस्था में—

**न भाति नास्ति कूटस्थ, इति वक्ति प्रसङ्गतः।**
**कर्ता भोक्ताहमस्मीति, विक्षेपं प्रतिपद्यते।।** (पञ्च.तृ.प्र. ७/३०)

वह जीवात्मा इस प्रकार अज्ञानजनित कार्यकारणभावापन्न होकर कूटस्थ असङ्ग आत्मा के असत्त्व के मानाभाव अभिधानवत् कर्तृत्व को आत्मा में आरोपित करता है। जो इस आरोप के हेतुभूत देहद्वययुत चिदाभास मात्र होने से विक्षेप कहलाता है। इसलिए आत्मा में कर्तृत्वादि का आरोप कर शरीरादि प्रयुक्त अहंकृति के परिणामतः 'अहं कर्ता" मैं कर्ता हूँ ऐसा भ्रान्तज्ञानवश अपने को स्वीकारता है। जीवात्मा की चौथी अवस्था परोक्षज्ञानावस्था है। इसमें "अस्ति कूटस्थ इत्यादौ परोक्षं वेत्ति वार्तया" अन्य द्वारा अथवा शास्त्र द्वारा बोधित होकर वह कूटस्थ-असङ्ग आत्मा के सम्बन्ध में "ब्रह्मास्ति" ब्रह्म है ऐसा जानता है। यही परोक्षज्ञानावस्था नामक चतुर्थ अवस्था है।

जीवात्मा की पाँचवीं अवस्था अपरोक्षज्ञानावस्था है। इसमें श्रवणादि (श्रवण-मनन-निदिध्यासन-ध्यान-धारणा-समाधि) प्रयत्न के परिपाकवशात् "कूटस्थोऽहं" इस प्रकार से सर्वसंसर्गरहित प्रसिद्ध आत्मा का अपरोक्ष (प्रत्यक्ष) बोध होता है—

**अस्ति कूटस्थ इत्यादौ, परोक्षं वेत्ति वार्तया।**
**पश्चात्कूटस्थ एवास्मीति, एवं वेत्ति विचारतः।।** (पञ्च.तृ.प्र. ७/३१)

जीवात्मा के षष्ठावस्था में—"कर्ता भोक्तेत्येवमादिशोकजातं प्रमुञ्चति" (पञ्चदशी तृ.प्र. ७/३२) कूटस्थ आत्मा के असङ्गस्वरूप के बोधानन्तर कर्तृत्वादिजनित शोकजात समस्त कर्म में असङ्गत्वानुभव पूर्वक अहंकार को वह साधक त्याग देता है और इस त्याग से ही सम्पूर्ण शोक से मुक्ति मिलेगी, ऐसा जानता है।

सप्तमावस्था निरङ्कुशातृप्ति अवस्था है। इस अवस्था में प्रापणीय औपनिषदिक निरञ्जन आत्मस्वरूप को प्राप्तकर साधक कृत्य-कृत्य हो जाता है।

(पञ्चदशी तृ.प्र. ७/३३)

• • ✿ • •

**(१) आत्मा ब्रह्म, सद् चिद् आनन्दरूपत्वात्, अविक्रया सङ्गपूर्णत्वात्, विपरीते बुद्ध्यादिवात्। (२) जीवेश्वरयोः भेदोऽसत्यः, सोपाधिकत्वात्, घटाकाशमहाकाशवत्। (३) जीवोपाधिर्मिथ्या, मायाकार्यत्वात्, स्वप्नार्थवत्। (४) आत्मनः संसारो मिथा। अविद्याऽध्यारोपितत्वात्, जरादिवत्।**



**(५) संसारो नात्मधर्मः, ज्ञेयत्वाद् रूपवत्।**

**(६) ब्रह्माद्वितीयं, अनन्तत्वात्, सर्वात्मकत्वात्,**
**वस्त्वन्तरशून्यत्वात्, सुषुप्तवत् ।**
**सत्ताऽधिष्ठानचिद्व्योम,** (शङ्करानन्दी टीका)
**स सत्योऽसत्यसाक्षित्वात्, सक्षित्वाच्चित् सुखं तथा ।**
**प्रेमास्पदत्वादद्वैतो, भेदाभावात्सुरर्षभाः? ।।** (सूतसंहिता)

आत्मा ही 'ब्रह्म' है; क्योंकि उसका स्वरूप सत्-चित् आनन्द स्वरूप है और उसमें कोई भी विकार और उससे किसी का संग सिद्ध नहीं होने के कारण से यह कथन कि आत्मा ही ब्रह्म है सर्वसिद्धसिद्धान्त है । श्रुति भी कहती है "अयमात्मा स्वयं ब्रह्म । सत् का अर्थ है" त्रिकालाबाध्य अस्तित्व अर्थात् जो भूत-वर्तमान और भविष्य तीनों कालों में वर्तमान रहे और जिसका कभी अभाव (विनाश) न हो । आनन्द का अर्थ—जो निरतिशय-आत्यन्तिक सुख हो और जो सम्पूर्ण विषयों के सुख से अतिशायी हो एवं निरवच्छिन्न तथा विनाशरहित हो । चित् का अर्थ-ज्ञान है । श्रुति कहती है—आनन्दं ब्रह्म विजानीयात्"·"सच्चिदानन्दं ब्रह्म" अयमात्मापहतपाप्मा" इत्यादि ।

जिनकी बुद्धि अज्ञानान्धकार से आवृत्त है, वे लोग जीव और ईश्वर में भेद ग्रहण करते हैं, अतः वह असत् (मिथ्या) ज्ञान है । उनका कहना है कि ईश्वर और जीव में जो परस्पर शुद्धसत्त्वप्रधानत्व और मलिन सत्त्वप्रधानत्व पृथक्-पृथक् उपाधियाँ हैं, इससे जीव और ईश्वर में भेद मानना चाहिये । परन्तु ऐसा कहना कल्पित है–असत् है । अद्वैतवादियों का पक्ष है कि उपाधि के भेद से मूल वस्तु में भेद सम्भव नहीं होता है; जैसे घटाकाश और महाकाश में भेद नहीं है, वह वाचालम्बन मात्र है । क्योंकि घटगत आकाश तत्त्व और महाकाशगत आकाशतत्त्व में अभेद दर्शन से जीव ईश्वर का अभेद निर्णीत और सिद्ध होता है । क्योंकि उपाधि माया का कार्य है और मायाकार्य स्वप्न में दृष्ट दृश्य के समान एकान्ततः मिथ्या ही है । आत्मा अक्रिय (विकाररहित) है और माया सक्रिय (सविकारी) है, अतः संसार माया का कार्य है आत्मा का नहीं है । आत्मा के सर्वाधिष्ठान होने के कारण मायाकृत संसार, ब्रह्म (आत्मा) में अध्यारोपित (कल्पित) है, जैसे आत्मा में मैं बालक हूँ, युवा हूँ, वृद्ध हो गया हूँ, ऐसा उपचरित व्यवहार होता है । जबकि बालत्व-वृद्धत्व विकारी शरीर का धर्म है ।

संसार आत्मा का धर्म नहीं है, क्योंकि यह रूपदर्शन के समान ज्ञेय वस्तु है । ब्रह्म तो अद्वितीय है। ब्रह्म का अनन्तत्व, सर्वात्मकत्व; वस्त्वन्तर (अन्यवस्तु) से शून्यत्व स्वभाव होने के कारण उस ब्रह्म का स्वरूप ऐसा ही सुनिश्चित होता है । यथा—सुषुप्तावस्था में कोई अन्य वस्तु नहीं होता । श्रुति भी कहती है—"एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म" वह ब्रह्म एक होने से अद्वितीय है । वह ब्रह्म चिद् (चेतन) स्वभाववाला होने के कारण सर्वाधिष्ठानक व्योम (आकाश) के समान है । (शङ्करानन्दी टीका)

वह ब्रह्म सत् एवं असत् उभय वस्तु का साक्षी है । वह चित् स्वरूप होने के कारण सुख-दुःखादि का भी साक्षी है । हे सुरर्षभगण (देवगण) ! वह आत्मा परमप्रेमास्पद अद्वैत स्वरूप है । (सूतसंहिता)



**ब्रह्मानन्दः रसः,**
**अहङ्कारः—अभिमानः,**
**रतिः—मनोऽनुकूलेऽनुभवः सुखस्य ।** (अग्नि पु. ३३९)

वेद–उपनिषदादि ग्रन्थों में जिस अक्षर, सनातन, व्यापक अजन्मा परब्रह्म परमेश्वर को "एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म", "सच्चिदानन्दं ब्रह्म", "ज्योतिर्मयोऽयं पुरुषः" कहा है अर्थात् वह परमात्मा "अखण्ड, अद्वितीय, चेतनस्वरूप ज्योतिर्मय पुरुष है" ऐसा कहा है, वही सहज आनन्दभूत स्वरूप कभी-कभी व्यञ्जित होता है। उस आनन्द की अभिव्यक्ति का ही नाम चैतन्य, चमत्कार और रस है। आनन्द का प्रथम विकार अहंकार, अहंकार का विकारअभिमान और अभिमान से रति की उत्पत्ति होती है। सुख के मनोऽनुकूल अनुभव अर्थात् आनन्द की मनोरम अनुभूति को रति कहा जाता है। (अग्नि पुराण ३३९)

**ब्रह्माकारमनोवृत्तिप्रवाहोऽहङ्कृतिं विना।**
**सम्प्रज्ञातसमाधिः स्यात्, ध्यानाभ्यासप्रकर्षतः ।।**
**एकान्तवासो लघुभोजनानि, मौनं निराशा करणावरोधः**
**मुनेरसौ संयमनं चित्तप्रसादं जनयन्ति शीघ्रम् ।।**

जहाँ पर (जिस साधनाकाल में) वितर्क, विचार, आनन्द तथा अस्मिता इन चारों भाव अनुगत होकर जब समाधि की स्थिति में होती है, तो वही सम्प्रज्ञात समाधि कही जाती है। इसे और सुस्पष्ट किया जाता है—विक्षिप्त चित्त में उत्पन्न जो समाधि होती है, उसमें विक्षिप्त संस्कार प्रतिष्ठित होते हैं, इस कारण से वह समाधि अप्रधानीभूत होती है। अतः वह विक्षिप्त चित्तभूमिक समाधि के उपादेय नहीं होते। किन्तु जो समाधि एकाग्रचित्तभूमिक चित्त में समुद्भूत होकर सत्स्वरूप अर्थ को प्रकर्षेण प्रकट करती है, वह अविद्यादि सम्पूर्ण क्लेशों को क्षीण करती है, कर्मबन्ध अथवा पूर्व संस्कार पाश को शिथिल करती है और निरोधावस्था को उपस्थित करती है।

**यावत्पिण्डो गुडस्य स्फुरति मधुरिमैवास्ति सर्वोऽपि तावान्,**
**तावत्कर्पूरपिण्डः परिणमति सदामोद एवात्र तावान्।**
**विश्वं यावद्विभाति द्रुमनगरारामचैत्याभिरामम्,**
**तावच्चैतन्यमेकं प्रविकसति ततोऽन्ते तदात्मावशेषम् ।।** (शतश्लो. ६२)



**प्रमेयादित्रयं सार्धं,**
**भानुनाघटकुड्यवत्।**
**येन भाति स एवाहं,**
**प्रमेयादि विलक्षणः ।।** (अद्वैतानु.)

गुड़ के यावत् पिण्ड है तावत् मधुरिमारूप ही है, यावत् कर्पूर पिण्ड होता है तावत् वह आमोद को उत्पन्न करता है। यावत् विश्ववृक्ष, नगर, आराम (बगीचा) चैत्य (चबूतरा) रूप में अभिरामता दिखाई दे रहा है, तावत् एक अद्वितीय चैतन्यमात्र का प्रकाश है; क्योंकि अन्त में जो शेष बच जाय, वही अवशिष्ट आत्मा है, जो चैतन्यस्वरूप है। (शतश्लोक ६३)

जिस प्रकार प्रमेयादित्रय के साथ-साथ सूर्य के द्वारा घट कुड्यवत् प्रतीत होता है, अर्थात् प्रमेय घटवस्तु का प्रकाशक सूर्य जिस प्रकार है, उसी प्रकार सम्पूर्ण जगत् ज़िससे प्रकाशित होता है, वह प्रमेयादि से विलक्षण आत्मा मैं हूँ। (अद्वैतानु.)

यावत्सौख्यं एतान्ते निमिषमिहमनस्यैकताने रसे स्यात्,
स्थैर्यं यावत्सुषुप्तौ सुखमनतिशयं तावदेवाथ मुक्तौ।
नित्यानन्दः प्रशान्ते हृदि तदिह सुखस्थैर्ययोः साहचर्यं,
नित्यानन्दस्य मात्रा विषयसुखमिदं युज्यते तेन वक्तुम्॥

(शतश्लोकी-७४)

उत्तमादीनि पुष्पाणि वर्तन्ते सूत्रके यथा।
उत्तमाद्यास्तथा देहा वर्तन्ते मयि सर्वदा॥
यथा न स्पृशेत्सूत्रं पुष्पाणामुत्तमादिता।
तथानैकं सर्वगं मां देहानामुत्तमादिता॥ (अद्वैतानुभूति)




देहेन्द्रियप्राणमनो
बुद्ध्यज्ञानानि भासयन्।
अहङ्कारं तथा भामि,
चैतेषामभिमानिनम्। (अद्वैतानुभू. ३८)

इस जागतिक यावत्सुख में जब तक मन की एकतानता है, तब तक निमिष मात्र का रस (आनन्द) प्राप्त होता है। सुषुप्तिकाल में जब तक स्थैर्य होता है, सुख तभी तक प्राप्त होता है। मुक्ति में अतिशय आनन्द तावत् होता है यावत् मुक्ति की स्थिति होती है। परन्तु हृदय के प्रशान्त होने पर सुख और स्थैर्य का नित्यानन्द नित्य रूप से प्राप्त होता है। उस नित्यानन्द की मात्रा असीम है। विषय सुख का तो जब तक उससे सम्बन्ध है, तभी तक होता है। इसलिए उस सुख को क्षणिक सुख ही कह सकते हैं। (शतश्लोकी–७४)

जिस तरह अनेक प्रकार के फूलों को चुनकर उसे सुन्दर सूत्र (धागे) में पिरोकर मनोरम माला तैयार किया जाता है, उसी प्रकार मेरा यह देह उत्तम अङ्गों से सर्वदा निर्मित होता है। माला की उत्तमता

को उसके अन्तःप्रविष्ट सूत्र यथा स्पर्श नहीं करता, उसी प्रकार अनेक सुन्दर अङ्गों से निर्मित यह सुन्दर देह सर्वव्यापी मुझ आत्मा को कदापि स्पर्श नहीं करता है। यह आत्मा निर्लिप्त-निरञ्जन-अनवयव-सर्वग और निष्पाप एवं अनवद्य है और असंग है। (अद्वैतानुभूतिः ३०-३१)

देह, इन्द्रियों का संघात (समूह), प्राण, मन, बुद्धि तथा अज्ञान से भासमान होता हुआ जो अहंकार है को ही जीवात्मा अहं का आलम्बन जानता है। जबकि यथार्थ में ऐसा नहीं है। अहं का आलम्बन मात्र आत्मा ही हो सकता है; क्योंकि सर्वाश्रयत्व आत्मा में ही है।



देहत्रयमिदं नित्यमात्मत्वेनाभिमन्यते।
यावत्तावदयं मूढो नाना योनिषु जायते ।। (अद्वैतानुभूतिः–४३)

निद्रादेहजदुःखादि-
र्जाग्रद्देहं न संस्पृशेत्।
जाग्रद्देहजदुःखादिः
तथात्मानं न संस्पृशेत् ।।(अद्वैतानु. ४४)

देह तीन प्रकार के हैं—स्थूल, सूक्ष्म और कारणदेह। इन तीनों देहों में जीवात्मा आत्मा का उपचार (प्रयोग) करता है और यावत् उन शरीरों में आत्माभिमानी बना रहता है तावत् वह मूढ़ होता है और नाना योनियों में उत्पन्न होते रहता है तथा मरते रहता है। (अद्वैतानुभूति–४३)

निद्रा अवस्था में स्थित जीवात्मा को जो दुःख होता है अर्थात् स्वप्नावस्था में दृष्ट अनिष्ठ स्वप्न से उत्पन्न भयरूप जो दुःख होता है, वह दुःख जाग्रत् अवस्था में स्पर्श नहीं करता अर्थात् वह दुःख जागने पर मिथ्या प्रतीत होता है। उसी प्रकार जाग्रत् अवस्था में होनेवाले नाना प्रकार के देहज दुःख आत्मा का स्पर्श नहीं करता; क्योंकि यह आत्मा व्यापक है और वह सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त होकर तदाकारता को प्राप्त होता है। श्रुति इसी बात को कहती है—"स एष इह प्रविष्ट आनखाग्रेभ्यः"। वह आत्मा (ब्रह्म) इस शरीर की रचना अनन्तर नख-शिख पर्यन्त उसमें प्रविष्ट हो गया। इसलिए सुख-दुःखादि प्रकृति के विकारभूत शरीर का धर्म है, आत्मा का नहीं ऐसा जानना चाहिये। श्रुति आत्मा के सम्बन्ध में कहती है "स आनन्दमयः पुरुषः" वह आत्मा आनन्दमय पुरुष है। (अद्वैतानुभूति–४४)

विराडादि त्रयं भाति यस्मिन् साक्षिणि सत्यवत्।
स एव सच्चिनन्दलक्षणोऽहं स्वयंप्रभः ।।
गुणवृत्तित्रयं भाति परस्परविलक्षणम्।
सत्यात्मनि शिवे यस्मिन् स एवाहं निरंशकः ।। (अ.अ.–८०)

**अज्ञानिनो भवति दुःखमनेन क्लृप्तं,**
**सर्वेश्वरस्य न खलु प्रतिभासतोऽपि ।**
**सर्वज्ञतादिगुणजातममुष्य नास्य,**
**संसारिणः स्फुरति समन्वितस्य ।।** (संक्षेप शा. २/१७३)

**अज्ञानिनःनित्यमुक्तनिरतिशयानन्दस्वरूपस्फुरणशून्यस्य जीवस्य।** (मधुसू.टी.)

**अपांनाथे यथा तोयं वीचिरूपेण नृत्यति ।**
**चिति सिन्धौ तथा ब्रह्म जीवरूपेण नृत्यति ।।** (पूर्णज्योतिः)

परमार्थ बुद्धि से जिस साक्षी ब्रह्म में विराड्, हिरण्यगर्भ, वैश्वानर आदि अनेक नामरूप परिकल्पित कर सत्यरूप से व्यवहृत किये जाते हैं, सर्वसाक्षी सर्वप्रकाशक और स्वयं प्रकाशरूप सद्ब्रह्म वह मैं हूँ। जिस सत्यात्मा शिवस्वरूप ब्रह्म में गुणों (सत्त्व-रज-तम) की तीन वृत्तियाँ परस्पर में विलक्षण रूप से शोभा पाती है, वही अखण्ड ब्रह्म स्वरूप मैं हूँ। (अद्वैतानुभूति–८०)

अन्तःकरण में प्रतिबिम्बित जीवात्मा उसके सुख-दुःख से प्रभावित होकर मैं सुखी हूँ, मैं दुःखी हूँ, ऐसा अनुभव करते हैं, परन्तु सर्वेश्वर प्रतिभासित (प्रतिबिम्बित) होते हुए भी सुख-दुःख का अनुभव नहीं करते हैं। इसमें कारण यह है कि जीव का अन्तःकरण अविद्यात्मक है और जीव अविद्या के वशीभूत होता है, परन्तु सर्वज्ञादि गुणसम्पन्न ईश्वर उस अविद्या को अपने वश (अधीन) में किये हुए हैं। इसलिए संसारी जीव जगद्वस्तु से सम्बन्ध होते ही सुख-दुःख के स्फुरण से प्रभावित होते हैं। (संक्षेप शारीरिक २/१७३)

ऐसा इसलिए होता है कि वह अज्ञानी जीवात्मा नित्यमुक्त स्वभाव, निरतिशयानन्द जो उसका स्वस्वरूप है उसके स्फुरण से रहित होते हैं इसलिये जीव का वैसा स्वभाव होता है। (मधुसूदनी टीका)

अधिपति वरुण जलनिधि (समुद्र) में जिस तरह जल के तरङ्ग के रूप में नृत्य करते हैं, उसी प्रकार चित्समुद्र में ब्रह्म जीवरूप से नर्तन करते हैं। (पूर्णज्योति)

• • ✿ • •

**यदहरेव विरजेत्, तदहरेव प्रव्रजेत् ।**




**छित्त्वा मायामयं पाशं, वनं गच्छति संयमी ।**
**सर्वं तस्य विनिःक्षिप्य, देहं गेहं परात्मनि ।।**(पूर्णज्योति)

जिस दिन सत्त्व गुण का उदय हो जाय और यह विवेक उत्पन्न हो जाय कि—इस जगत् का सम्बन्ध बन्धन है और यह आत्मा सर्वतन्त्रस्वतन्त्र है, उसी दिन उसी वक्त मानव को संन्यस्त हो जाना चाहिये । संसार के वस्तुओं में 'अहम्' और 'मम' का व्यवहारबुद्धि ही बन्ध-पाश है, जो बन्धरहित आत्मा को बाध कर जकड़ देता है और जीवात्मा मानव 'अहं-मम' के परिणाम स्वरूप कर्ता-भोक्ता आदि रूप से बँध कर उसके फलाफल का भागी बनता है । इसलिए वाराहोपनिषद् में कहा है—

**द्वे पदे बन्धमोक्षाय, निर्ममेति ममेति च ।**
**ममेति बध्यते जन्तु र्निर्ममेति विमुच्यते ।।** (वाराहोपनिषद अ. २)

मम और निर्मम ये—दो ही पद हैं, जिसमें एक तो बाँधता है और दूसरा बन्धन काटता है । वस्तुओं में 'मम' बुद्धि जीवात्मा को बाँधता है, इसलिए पाश को काटने के लिये ब्रह्मविद्या–गुरु और श्रुति वाक्यों में समादर भावना की आवश्यकता होती है । ये जगत् के स्वरूप का निर्णय करने लिये तत्पर रहते हैं । जगत् क्या है ? कहते हैं—

**अस्ति भाति प्रियं रूपं, नाम चेत्यंशपञ्चकम् ।**
**आदित्रयं ब्रह्म रूपं, जगद्रूपं ततो द्वयम् ।।**

अस्ति (सत्ता), भाति (प्रतीति), प्रिय (आत्मीयता) ये तीन ब्रह्म के रूप है और शेष–नाम और रूप जगत् के रूप हैं । जो जगत् के रूप हैं; वे मायिक हैं । अतः मायामय पाश को काट कर योगी लोग तप करने और आत्म साक्षात्कार के लिये वन की ओर प्रस्थान करते हैं । वह संसार के देह-गेह आदि सारी वस्तुओं को असत् जानकर त्याग देते हैं और त्याग कर परात्मा ब्रह्म चिन्तन में निमग्न हो जाते हैं। प्रतीक चित्र में पाश और उसमें उलझन को दर्शाया गया है । जिसे काटना-छेदना और खोलना कठिन है । इस अभिप्राय को कहने के लिये ही चित्र में पाश को दर्शाना आवश्यक था । इसलिए मानव-जीवात्मा को जब भी सांसारिक प्रपञ्च की मिथ्या प्रतीति हो जाय, उसी दिन इस देह-गेह को परात्मा में निक्षिप्त कर और गृहस्थाश्रम त्याग करके संन्यस्त हो जाना चाहिये । (पूर्णज्योतिः)

**जीवो भवेत्करणपूगवशीकृताचित् ।।** (सं.शा. २)



प्रतीक चित्र के माध्यम से कहा गया है कि—जीवात्मा करणों (ज्ञानेन्द्रियादिकों) से परिपूर्ण-परिपुष्ट देह संघात है । वे इन्द्रियाँ कौन-कौन सी हैं, जिससे परिपूरित होकर शरीर संघात (समूह) में अहं (आत्मा) का आलम्बन होता है ? कहते हैं—जीव पञ्चज्ञानेन्द्रि (नेत्र, श्रोत्र, जिह्वा, त्वचा और घ्राण) पञ्चकर्मेन्द्रिय (दोनों हाथ, दोनों पैर, पायु, उपस्थ और वाणी), अन्तःकरणचतुष्टय (मन, बुद्धि, चित्त और अहंकार) के संघात (समूह) रूप शरीर में स्वात्म निरूपित होकर जीवत्व को प्राप्त है । जीव का ज्ञान ससीम होने के कारण ससीम शरीर को अहंकाराश्रय मानता है और अपने शुद्धबुद्धमुक्तस्वभाव उस आत्मा को नहीं जानता । इसलिये जीवत्वभाव को प्राप्त होता हुआ जनन-मरण के अनन्तचक्र में भ्रमते रहता है । (सं.शा. २)

• • ✿ • •

तव गाढमूढतमसा रचितं, जगदीश जीव वपुषा सकलम् ।
प्रतिभाति तावददृढं दृढवत्, समुदेति यावदबोधरविः ॥
न मुनिः प्रपश्यति किमप्यसुखम्, सकलं जिघत्सति जगत्स्वचिता ।
तत्र चित्तमात्मतमसा जनितं, परिकल्पयत्यखिलमेव जगत् ॥
न चित्तदृश्यमपि सत्यमिति, रसनाभुजङ्गसदृशं सकलम् ।
जगदिन्द्रजालमिति सिद्धमतः ॥ (सं.शा./२)

पिब
वत्स
कला-
ऽतीतम्




अद्वैतं
परमा-
ऽमृतम्
(अवधूतगीता १/४८)

भेदवादियों के लिये यहाँ सक्षेपशारीरककार कहते हैं—ओ मूढ़ तुम्हारी बुद्धि प्रगाढ़ अन्धकार (अज्ञान) से रचित है अर्थात् निर्मित है, इसलिए जगदीश (ब्रह्म) को जीवरूप में अलग-अलग शरीर (वस्तु) के रूप से मानते हो । जो क्षणिक है, उसे भी शाश्वत समझते हो । जबतक अज्ञान रवि का उदय तुम्हारे अन्तःकरण में उदित है, तब-तक तुम दृढ़भाव से उसी अनेकवाद को समझोंगे । परन्तु जब ज्ञानरवि का उदय होगा तो सम्पूर्ण अज्ञानमेघ को उच्छेद करने वाले अद्वैत ब्रह्म वहाँ उपस्थित हो जायेगा। और सकल संशय का उच्छेद हो जायेगा । मुनि-महात्मा-योगीजन सांसारिक किसी भी सुख को सुख नहीं मानते । वे लोग सम्पूर्ण जगत् वस्तु को अपने मन की कल्पनामात्र से उत्पन्न है, ऐसा देखता और

मानता है। वे तो सम्पूर्ण सृष्टि के वस्तु को परमात्मा का स्वरूप ही जानता है। वे अपने चित्तगत दृश्य को असत् स्वीकार कर सकल भौतिक मोहक वस्तुओं को रसनाभुजङ्ग (मृत्यु को उत्पन्न करनेवाला) तथा इन्द्रजाल के वस्तु के समान दृष्ट वस्तु को मिथ्या मानता है। (सं.शा./२)

उस परमात्म तत्त्व को जानने के लिये अवधूत स्वरूप ईश्वर कहते हैं—हे वत्स वह परमात्मस्वरूप आत्मा स्वयं से स्वतत्त्व में अवस्थित है, शुद्ध (अपापरूप) स्वरूपवाला है, अत: उस कलातीत–अद्वैत-परमामृत का पान करो। उस परमामृत के पान का क्या उपाय है ? कहते हैं—उस अमृत स्वरूप (ब्रह्म) का पान–षडङ्गयोग के अभ्यास से, मन के विनाश करने पर और गुरु के उपदेश का श्रद्धापूर्वक श्रवण-मनन-निदिध्यासनादि करने पर ही होगा। उस अमृत के पान से स्वयं शुद्ध (सकलपाप रहित) हो जाओगे। अन्यथा शुद्ध होने का कोई उपाय नहीं है और ऐसा नहीं करने पर सदा अशुद्ध (पापसहित) जीवन रह जायेगा। (अवधूत गीता १/४८)

विद्या चार प्रकार की हैं—(१) शास्त्र विहिता (सम्मत) उपासनादिरूपा, (२) निषिद्धसमा-वीभत्सित शवादि विषया, (३) निषिद्धा–असच्छास्त्र विषया और (४) विहित समा-गंगादि दर्शनरूपा। इन विधाओं के चारों स्वरूपों को जानना चाहिये, अन्यथा धर्मपरायण जीवन की धारा बाधित होगी अर्थात् जो अविहित है भ्रान्तिवश उसे विहित व्यवहार का समझ जाना स्वाभाविक है। प्रतीक चित्र के माध्यम से पाठक विशेष चिन्तन कर सकते हैं।

जिस प्रकार विद्या के चार स्वरूप ऊपर कहे गये हैं; उसी प्रकार कर्म के भी चार स्वरूप हैं—(१) विहित–यागादिक कर्म, (२) अविहित–आहारादि रूप, (३) प्रतिषिद्ध–वधादिक कर्म और (४) अप्रतिषिद्ध–विहारादिक कर्म। कर्म को सम्यक् प्रकार से जानना जीवन के लिए उसी प्रकार आवश्यक है, जिस प्रकार विद्या को जानना आवश्यक है। प्रतीक चित्र द्वारा इसी बातों को कहा गया है।

• • ❀ • •



(सूक्ष्म शरीरम्-पुर्यष्टकम्)

कर्मेन्द्रियाणि खलु पञ्च तथाऽपराणि,
बुद्धीन्द्रियाणि मन आदि चतुष्टयं च।
प्राणादि पञ्चकमथो वियदादिकं च,
कामश्च कर्म च तमः पुनरष्टमी पूः ॥
(सं.शा. ३/१६)

अब पुर्यष्टक के सम्बन्ध में कहते हैं—(१) आकाशादि पञ्चभूत, (२) वागादि पञ्चकर्मेन्द्रिय, (३) श्रवणादि पञ्च ज्ञानेन्द्रिय, (४) प्राणादि पञ्चप्राण, (५) बुद्धि आदि अन्तःकरणचतुष्टय, (६) काम, (७) कर्म और (८) तम (अविद्या), इन आठ सामग्रियों से पुर्यष्टक निर्मित है। इसी को सूक्ष्मशरीर भी कहते हैं। पञ्चवशीकार ने कहा है—

• • ❁ • •

इह तावदक्ष दशकं
मनसा, सह बुद्धिः
सत्त्वमथ वायुगणः।
इति लिङ्गमेतद-
मुना पुरुषः,
खलु सङ्गतो
भवति जीव इति ॥
(सं.शा. ३/२०)




---

इस शरीर में अक्ष अर्थात् पञ्चज्ञानेन्द्रिय और पञ्चकर्मेन्द्रिय इन दशों के साथ मन, बुद्धि और पञ्च प्राण इन सत्रह तत्त्वों से बना यह लिङ्ग शरीर है। इस लिङ्गशरीर की सङ्गति से पुरुष (आत्मा) जीव संज्ञक कहलाता है। इस विषय को पूर्णतया समझने के लिये प्रतीक चित्र बने हैं, जिसके सम्यक् अवलोकन से कोई भ्रान्ति नहीं रह जाती है। (सं.शा. ३/२०)

• • ❁ • •



प्राक्पश्चादस्ति कुम्भाद् गगनमिदमिति प्रत्यये सत्यपीदं,
कुम्भोत्पत्तावुदेति प्रलयमुपगते नश्यतीत्यन्यदेशम् ।
नीते कुम्भेन साकं व्रजति भजति वा तत्प्रमाणानुकारौ, इत्थं
मिथ्या प्रतीतिः स्फुरति तनुभृतां विश्वतस्तद्वदात्मा ॥ (शतश्लोक ६१)

यद्वत्पीयूषरश्मौ दिनकरकिरणै र्विम्बितैरेति सान्द्रं,
नाशं नैशं तमिस्रं ग्रहगतमथवा मूर्छितैःकांस्य पात्रे ।



तद्वत् बुद्धौ परात्मद्युतिभिरनुपदं विम्बिताभिः समन्तात्,
भासन्ते हीन्द्रियास्य प्रभृतिभि
रनिशं रूपमुख्याः पदार्थाः ॥



(शतश्लो. ५३)

जिस प्रकार कुम्भ (घट) के उत्पन्न होने से पूर्व भी आकाश था और घटध्वंस के बाद भी आकाश की सत्ता पूर्ववत् रहती है । घटध्वंस से आकाश में किसी भी प्रकार की विंकृति नहीं देखी जाती । घट उत्पत्ति कालानन्तर घट उत्पन्न हुआ यह प्रत्यय सर्वजनीन होता है । परन्तु घट को एक जगह से दूसरी जगह ले जाने पर कुम्भ (घट) के साथ आकाश जाता है अर्थात् गमन करता है, यह जो प्रमाणानुकार प्रतीति है मिथ्या है; क्योंकि आकाश के व्यापक और निरवयव होने से सह गमनत्व या सहभजनत्व सम्भव नहीं है। ठीक उसी प्रकार आत्मा के व्यापक एवं निरवयव होने के कारण शरीरधारियों में आत्मा चलता है, खाता है, पीता है जैसी प्रतीति भी मिथ्या बौद्धिक स्फुरण मात्र है । (शतश्लोकी ६१)

जिस प्रकार पीयूषरश्मि (चन्द्रमा) में सूर्य किरणों के पड़ने पर उसका बिम्ब गाढ़ा हो जाता है तथा वही किरण अन्य ग्रहों पर पड़ने पर कहीं नाश, कहीं निशाभाव, कहीं तामिस्र (घोरान्धकार) को प्राप्त होता है अथवा जिस प्रकार कांश्य पात्र में सूर्य किरण पड़ने पर उसमें एक प्रकार की द्युति की प्रतीति होती है; उसी प्रकार जीवात्मा में आत्मद्युति के किरण के पड़ने पर प्रतिबिम्ब प्रकाश से इन्द्रियाँ विभिन्न स्वरूप के पदार्थ को भासित (प्रकाशित) करती हैं । (शतश्लोकी ५३)

वेद–

१. सद्भावं साधयन्तीति वेदाः–विद् सत्तायाम् ।

२. विदन्ति वेदनहेतुभूताः वेदाः–विद् विचारणे ।

३. ब्रह्माधीनं परमात्मानं लभन्त इति वेदाः–विद् लाभे ।

४. परमात्मानं विदन्ति यैर्वेदनहेतवः–विद् ज्ञाने ।



एकं पादं नोच्चरति,
सलिलाददं स उच्चरन् ।
तं चेत्सततमृत्विजम्,
न मृत्युर्नामृतं भवेत्,
योगिनस्तं प्रपश्यन्ति
भगवन्तं सनातनम् ॥ (सनत्सुजातीयम्)

वेद शब्द की व्युत्पत्ति– 'वेद'–विद् सत्तार्थकधातु से वेद का अर्थ—जो सद्भाव को साधे वह वेद है। 'विद्' विचारणार्थक धातु से वेद शब्द का अर्थ वेदन का जो हेतुभूत तत्त्व (ब्रह्म) उसका विचार जिसके द्वारा किया जाय, वह वेद है । 'विद्' लाभार्थक धातु से वेद का अर्थ है—वेद (ज्ञान) के अधीन परमात्मा को जिसके द्वारा प्राप्त किया जाय, वह वेद है । 'विद्' ज्ञानार्थक धातु से वेद का अर्थ–जिसके द्वारा सर्ववेदन का हेतु परमात्मा के ज्ञान की प्राप्ति हो, वह वेद कहलाता है ।

उस सनातन पुरुष भगवान् का योगीजन तप-योग-भक्ति अथवा ज्ञान के द्वारा दर्शन करते हैं, जो एक पद को तो स्थिर कर रखे है अर्थात् जिस चरण से वे (गमन)-विचरण अथवा क्रिया नहीं करते। उस पद का ऋत्विग् लोग दर्शन करते है और वह पद न तो मृत्यु और न ही अमृत होता है।

• • ❀ • •

चिन्ताशून्यमदैन्यभैक्षमशनं पानं सरिद्वारिषु
स्वातन्त्र्येण निरङ्कुशा स्थितिरभीर्निद्राश्मशाने वने ।
वस्त्रं क्षालनशोषणादिरहितं दिग्वास्तु, शय्यामही
सञ्चारो निगमान्तवीथिषु विदां क्रीडा परे ब्रह्मणि ।।

(वि.चू. ५३९)

"चिन्ताशून्य" पद्य भगवान् श्रीशङ्कराचार्य द्वारा रचित विवेक-चूड़ामणि ग्रन्थ का है। सर्वदा स्व-स्वरूप में स्थित रहने वाले महापुरुष के लिए सम्पूर्ण शास्त्र द्वारा निर्दिष्ट विधि-निषेध से कोई प्रयोजन नहीं रह जाता, फलस्वरूप उनके रहने की कोई सीमा रेखा बनाना असम्भव है, अत: भाष्यकार कहते हैं-

आत्मज्ञ होने के कारण सर्वत: चिन्ताशून्य पुरुष का भिक्षान्न ही भोजन तथा नदियों का जल ही पान होता है, क्योंकि उसमें दीनता का अभाव है । विधि-निषेध के ऊपर होने के कारण वे स्वतन्त्र हैं, अत: उनकी स्थिति निरङ्कुश होती है । निर्भय होने के कारण वे चाहे श्मशान हों या वन, सुखपूर्वक निद्रा लेते हैं । जब दिशाओं को ही वस्त्र रूप में मान लिया, तो फिर क्या धोना और क्या सुखाना, जब भूतल को ही शय्या बना लिया तो फिर पर्यङ्क की क्या आवश्यकता, उनका आवागमन विषयी पुरुषों की गलियों में नहीं, अपितु वेदान्त-वीथियों में होता है, क्योंकि वे ब्रह्मवेत्ता हैं और उसी में रमण करते हैं ।

• • ✿ • •

**अवस्थात्रयहीनाय अवस्थात्रयसाक्षिणे ।**
**चिदानन्दस्वरूपाय, तुरीयाय नमो नमः ।।(१४ स्व.कृ.)**

**अर्थ**—आत्मतत्त्व तीनों ही अवस्थाओं से रहित है, क्योंकि वह इन तीनों का साक्षी है । अत: चिदानन्दस्वरूप है, क्योंकि वह अपरिणामी है, ऐसे तुरीय तत्त्व परिशेषात् सबसे अलग चतुर्थ तत्त्व है, उसको बारम्बार नमन है ।

**अवस्थात्रयहीनाय**—तुरीय तत्त्व बाल्य, युवा एवं वृद्धावस्था से रहित होता है । ये अवस्थायें दृश्यमान जगत् के सभी वस्तुओं में देखी जाती है तथा अवस्थात्रयसाक्षिणे—जाग्रत्, स्वप्न एवं सुषुप्ति का भी वह साक्षी है; क्योंकि वह सच्चिदानन्दस्वरूप है । चिदानन्दस्वरूपाय—साधनान्तर नैरपेक्ष्येण स्वयंप्रकाशमानतयेतर पदार्थावभासक यत् तच्चित् और यही उसके साक्षित्व होने का कारण भी है; क्योंकि साक्षी कभी भी परम्परया किसी का द्रष्टा नहीं होता, आनन्दः—आङ् उपसर्गपूर्वक टुनदिसमृद्धौ (भ्वादि.) धातु से घञ् प्रत्यय कर आनन्द शब्द की सिद्धि होती है, जिसका तात्पर्य सर्वसमृद्ध्यर्थक होता है। आनन्दः सुखस्वरूपम् सुखं द्विविधम्—सातिशयन्निरतिशयञ्च। तत्र सातिशयं सुखं विषयानुषङ्गजनितान्तःकरणवृत्तितारतम्यकृतानन्दलेशाविर्भावविशेषः। एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति (बृ.उ. ४/३/२) निरतिशयं सुखं च ब्रह्मैव । आनन्दो, ब्रह्मेति व्यजानात् (तै.उ. ३/६) विज्ञानमानन्दं ब्रह्म (बृ.उ. ३/१८)

अष्टावक्र जी ने भी—

**यत्र विश्वमिदं भाति कल्पितं रज्जुसर्पवत् ।**
**आनन्दपरमानन्दः स बोधस्त्वं सुखं चर ।।**

जिस अधिष्ठान सत्ता में रज्जु में सर्प की तरह दृश्यमान प्रपञ्च अज्ञान-से कल्पित होकर भासित हो रहा है, वह आनन्द-परमानन्द बोध स्वरूप और कोई नहीं तुम्ही हो, ऐसा जानकर सुख से विचरण करो ।

भगवान् भाष्यकार ने विवेक-चूड़ामणि में—

**प्रशान्तमाद्यन्तविहीनमक्रियं, निरन्तरानन्दरसस्वरूपम् ।**

वह तत्त्व शान्त, आदि-अन्तरहित, अक्रिय और सदैव आनन्दस्वरूप है । स्वरूप पद लक्षण का वाचक है ।

**तुरीयायु नमो नमः**—अवस्थायें तीन मानी जाती है, जाग्रत् स्वप्न और सुषुप्ति । इनकी अपेक्षा से आत्मतत्त्व को तुरीय कहते हैं । आत्मा में तुरीयत्व की कल्पना भी अविद्या के कारण ही वस्तुतः अवस्थातीत साक्षी के लिये तुरीयत्व की कल्पना साधक के बोधार्थ ही है, यथार्थ नहीं ।

**यदा चायं न बिभेति, यदा चास्मान्न बिभ्यति ।**

**यदा नेच्छति न द्वेष्टि, ब्रह्म सम्पद्यते तदा ।।** (महाभा.शा. २५०)

**सम्बन्ध—यदा चायं**—यह पद्य शान्तिपर्वान्तर्गत मोक्षधर्मपर्व के दो सौ इक्यावनवें अध्याय का पाँचवाँ श्लोक है । दो सौ पचासवें अध्याय का पहला श्लोक शुक उवाच है, जिसमें शुकदेव जी के प्रश्न करने पर भगवान् व्यास जी पाँच अध्यायों में इसका उत्तर देते हैं । शुकदेव जी के—यस्माद् धर्मात् परो धर्मो विद्यते नेह कश्चन । यो विशिष्टश्च धर्मेभ्यस्तं भवान् प्रब्रवीतु मे ।। अर्थात् हे पिताजी ! इस लोक में जिस धर्म-से पर माने सर्वश्रेष्ठ कोई दूसरा धर्म नहीं है तथा जो सभी धर्मों से विशिष्ट है, विशेष रूपेण शिष्टों के द्वारा अनुष्ठित है, उसको आप मुझसे चाहिये ।

इस प्रश्न के उत्तर देने के क्रम में भगवान् व्यास जी ने कहा- हे पुत्र ! 'यदा चायं न बिभेति यदा चास्मान्न बिभ्यति' । यदा नेच्छति न द्वेष्टि ब्रह्म सम्पद्यते तदा ।।

**अर्थ**—बुद्धि के द्वारा इन्द्रियों को अपने वश में रखने वाला यह पुरुष जिस समय दूसरे प्राणियों से भयभीत नहीं होता और दूसरे प्राणी भी इससे भयभीत नहीं होते तथा जब यह अपनी सम्पूर्ण इच्छाओं का परित्याग कर देता है, फलस्वरूप किसी से द्वेष भी नहीं करता, कारण द्वेष का कारण इच्छा ही है, उसी समय उसके द्वारा ब्रह्मभाव की प्राप्ति कर ली जाती है ।

**व्याख्या—च**—और, **अयं** = बुद्धि के द्वारा अपनी इन्द्रियों को अपने वश में कर लेने वाला यह पुरुष, **यदा** = जिस समय, किसी-से भी, **न बिभेति** = भयभीत नहीं होता है, **च** = और, **यदा** = जिस समय **अस्मात्** = इस संयमित पुरुष से भी, **न बिभ्यति** = कोई भी प्राणी भय को प्राप्त नहीं होता, **यदा**= जिस समय यह पुरुष, **नेच्छति** = किसी भी वस्तु की कामना नहीं करता, क्योंकि काठकश्रुति कहती—"यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येऽस्य हृदि स्थिताः । अथ मर्त्योऽमर्त्य भवति अत्र ब्रह्म समश्नुते ।। जिस समय हृदय में स्थित सम्पूर्ण कामनाओं का अभाव हो जाता है, उसी समय पुरुष को ब्रह्म का अनुभव हो जाता है; क्योंकि कामनाओं का उदय तब होता है, जब व्यक्ति अपने को अपूर्ण जानता है, वस्त्वपेक्ष होकर वह अपने यथार्थ स्वरूप को भूल जाता है, फलस्वरूप उसके हृदय में कामनाओं का उदय होता है और वह उसी कामनाओं की पूर्ति में लगा रहता है । **न द्वेष्टि**—जिस समय यह किसी-से द्वेष भी नहीं करता, राग-द्वेष दोनों ही असत्य में अभिनिवेश के कारण होता है । जो वस्तु अपने लिये अच्छी होती है, उसके प्रति राग होता है, और इसके विपरीत द्वेष एक की प्राप्ति में तो एक की निवृत्ति में राग होता है, इसी प्रकार एक की निवृत्ति में, तो दूसरे प्राप्ति में । **तदा**—उस समय उसे ब्रह्म-स्वरूप का सम्पद्यते—सम्यक् अनुभव हो जाता है ।

ब्रह्मानुभूति में बाधक क्या है, क्यों नहीं स्वरूप का अनुभव होता है ? इस प्रकार की जिज्ञासा होने पर भगवान् व्यास कहते हैं।

**कामबन्धनमेवैकं, नान्यदस्तीह बन्धनम् ।**
**कामबन्धनमुक्तो हि, ब्रह्मभूयाय कल्पते ।। (९/२५२)**

**अर्थ**—इस संसार में बन्धन का कोई कारण है, तो वह है 'काम' इससे भिन्न तो दूसरा कारण हो ही नहीं सकता, जो इस 'काम' अर्थात् कामना रूपी बन्धन से मुक्त हो जाता है, वह साक्षात् ब्रह्म ही है

**व्याख्या—इह**—परिदृश्यमान प्रतिक्षण परिवर्तनशील विनाशी इस संसार में, एकम् एव निश्चित रूप से एक ही बन्धनम्—बाँधनेवाली वस्तु है, और वह काम-(कामना) है, इच्छा है। 'काम' का तात्पर्य "इदं मे स्यात् इदं मे स्यात् इति इच्छा कामशब्दिता" यह वस्तु मुझे मिल जाय; इस तरह की जो चाहना हुआ करती है, उसे ही काम या कामना कहते हैं।

भगवान् श्रीशंकराचार्यजी ने गीताभाष्य में 'काम' व्याख्यावसर में 'कामयन्ते इति कामाः" (१६/११) अर्थात् पुरुष जिन शब्दादि विषयों की कामना करता है, वे शब्दादि विषय ही काम हैं। वहीं (उसी अध्याय में)

**त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः ।**
**कामः क्रोधस्तया लोभस्तस्मादेतत्त्रयं त्येजत् ।। (१६/२१)**

**शाङ्करभाष्य**—त्रिविधं त्रिप्रकारं नरकस्य प्राप्तौ इदं द्वारं नाशनम् आत्मनो यद् द्वारं प्रविशन् एव नश्यति आत्मा कस्मैचित् पुरुषार्थाय योग्यो न भवति इति एतद् अत उच्यते द्वारं नाशनम् आत्मनः इति।

नरक की प्राप्ति में द्वारभूत त्रिविध कामादि आत्मा का नाश करने में कारण हैं, जिस द्वार में प्रवेश करने मात्र से आत्मा विनाश को प्राप्त हो जाता है, अर्थात् किसी पुरुषार्थ के योग्य वह नहीं रहता। एतस्मात् कारणात् भगवान् ने कहा ये आत्मा का विनाश करते हैं, अतः नरक के द्वार हैं। सम्पूर्ण आसुरी सम्पदा का अन्तर्भाव इन्हीं में हो जाता है। अकं दुःखं भवन्ति नरान् नरकस्थितान् मनुष्यान् येभ्यः कामदिभ्यः तदेव कामादि द्वारं मार्गः। आत्मा की उपलब्धि का जो द्वार था, वही आत्मा का विनाश कर नरक अर्थात् नीचयोनि की प्राप्ति का द्वार हो गया, यही आत्मा का नाश करना है, अतः मुमुक्षु को इनका त्याग कर देना चाहिये।

भगवान् भाष्यकार ने सर्ववेदान्तसिद्धान्तसारसंग्रह में—"काम एव यमः साक्षात्" "यमस्य कामस्य च तारतम्यम्, विचार्यमाणे महदस्ति लोके। हितं करोत्यस्य यमोऽप्रियः सन् कामस्त्वनर्थं कुरुते प्रियः सन्॥

यमोऽसतामेव करोत्यनर्थं सतां सु सौख्यं कुरुते हितः सन्। कामः सतामेव गतिं निरुन्धन् करोत्यनर्थं ह्यसतांनुकाकथारा॥ काम ही साक्षात् यम है, यदि इनकी आपस में तुलना की जाये, तो यम की अपेक्षा काम ही इस संसार में बलवान् है, यमराज तो अप्रिय होकर पुरुष का हित करता है, किन्तु दुष्ट मित्र की तरह काम प्यारा बनकर विनाश कर देता है।

यम तो असाधु पुरुषों के लिये हि अनर्थ का दुःख का कारण होते हैं, साधु पुरुषों के नहीं, किन्तु काम तो ज्ञान को ढककर साधु पुरुषों तक का विनाश कर देता है, फिर असाधु पुरुषों की तो बात ही क्या।

कामबन्धनमुक्तो हि–जो कामनारूपी बन्धन से मुक्त है, तो इस काम विजय अर्थात् कामबन्धन से छूटने का क्या उपाय है ? उत्तर में भगवत्पाद कहते हैं—

**सङ्कल्पस्य परित्याग उपाय सुलभो मतः ।।**
**श्रुते दृष्टेऽपि वा भोग्ये यस्मिन्कस्मिंश्च वस्तुनि ।**
**समीचीनत्वधीत्यागात्कामो नोदेति कर्हिचित् ।।**
**कामस्य बीजं सङ्कल्पः सङ्कल्पादेव जायते ।**
**बीजे नष्टेऽकुर इव तस्मिन्नष्टे विनश्यति ।।**

काम बन्धन-से मुक्त होने का सरल-से-सरल उपाय है कि साधक संकल्प का भली-भाँति अर्थात् पूर्णरूपेण परित्याग कर दे । वह त्याग किस प्रकार-से करे ? इस पर कहते हैं- ऐहिक-आमुष्मिक चाहे जो भी वस्तु देखने, सुनने या अनुभव में आती हो, उन सबमें समीचीनत्व बुद्धि का अर्थात् यह अच्छी है; यह बुरी है का त्याग कर दे, बस फिर कभी भी कामनाओं का उदय नहीं हो सकता, क्योंकि यह अच्छा है; यह बुरा है ऐसा चिन्तन ही संकल्प है, जोकि काम की बीज है, जब बीज ही नष्ट हो गया, तो फिर अंकुर कहाँ होगा । अनर्थ परम्परा की ही निवृत्ति हो जायेगी। और वह जो साक्षात् ब्रह्म है, अनुभव में आ जायेगा।

• • ❁ • •

**तृष्णा बद्धं जगत्सर्वं, चक्रवत्परिवर्तते ।**
**सर्वं संसारसूत्रं हि तृष्णा सूच्या निबध्यते ।।** (महाभा० शा० ११७)

**अर्थ**—तृष्णा-से बंधा यह सम्पूर्ण जगत् सर्वदा चक्र के समान घूमता ही रहता है । यह सारा संसार क्या है ? एक धागा है, जो तृष्णारूपी सूची (सूई) में बड़ी अच्छी तरह से पिरोई हुई है, सूई जिधर-जिधर जाती है, धागा भी उसके पीछे-पीछे उधर ही जाती है । तृष्णा के कारण ही व्यक्ति देव, मनुष्य तीर्यक् योनियों में घूमता रहता है । (महाभा०शा० ११७)

• • ❁ • •

**वदन्ति तत्तत्त्वविदस्तत्त्वं यज्ज्ञानमद्वयम् ।**
**ब्रह्मेति परमात्मेति भगवानिति शब्द्यते ।।११।।**
**तच्छ्रद्दधाना मुनयो ज्ञानवैराग्ययुक्तया ।**
**पश्यन्त्यात्मनि चात्मानं भक्त्याश्रुतगृहीतया ।।१२।।**

**अर्थ**—तत्त्व को जाननेवाले तत्त्वज्ञमुनि जिस अद्वितीय अखण्डानन्दस्वरूप ज्ञान को तत्त्व कहते हैं । कोई उसे ब्रह्म, कोई परमात्मा, कोई भगवान् विभिन्न-विभिन्न नाम रूपों से स्व-स्वभाव के अनुसार स्मरण करते हैं । **शब्द्यते शब्दतः कथ्यते** । शब्दों के द्वारा वर्णन करते हैं (कहते हैं) ।।११।

**अर्थ**—श्रुतगृहीतया—भागवत के श्रवण से प्राप्त ज्ञान वैराग्ययुक्त भक्ति (परमप्रेम) से श्रद्धालु मुनिगण स्वहृदय में उस परमतत्त्व को देखते हैं, अनुभव करते हैं ।।१२।।

• • ❁ • •

"अहं शुद्ध इति ज्ञानं शौचः"

यज्ञैर्देवत्वमाप्नोति तपोभिर्ब्रह्मणः पदम्।

दानैर्भोगानवाप्नोति ज्ञानाद् ब्रह्माधिगच्छति ।। (सू.सं. २/१६/५८)

अशरीरो महानात्मा सुखदुःखैर्न बाध्यते ।

क्लेशमुक्तः प्रसन्नात्मा मुक्त इत्युच्चेत बुधैः ।। (सू.सं. २/१६/६४)

ब्रह्मैवेदममृतं पुरस्ताद ब्रह्म पश्चाद् ब्रह्म दक्षिणतश्चोत्तरेण ।

अधश्चोर्ध्वं च प्रसृतं ब्रह्मैवेदं विश्वमिटं वरिष्ठम् ।।११।।

अर्थ—यज्ञों के द्वारा मनुष्य देवत्त्व को प्राप्त करता है, तप से वह ब्रह्माजी के पद को भी प्राप्त कर लेता है, दान-से उसे भोगों की प्राप्ति होती है, किन्तु ज्ञान-से वह ब्रह्मस्वरूप मोक्ष को प्राप्त कर लेता है।

अर्थ—महान् अर्थात् श्रुतिपूज्य सर्वव्यापक नित्य प्राप्त आत्मा कभी भी सुख एवं दुःखों से बाधित (हर्षित या दुःखित) नहीं हो सकता, जबतक की उसका शरीर के साथ सम्बन्ध न हो। शरीर जड़ है, उसे सुख-दुःख कहाँ और आत्मा चेतन है, अच्छेद्य है, अदाह्य है, तो फिर सुख-दुःख होता किसे है ? क्यों है ? चिज्जड़ के सम्बन्धजन्य अहंकार से युक्त जीव को।

अर्थ—यह अमृतस्वरूप सर्वावभासक ब्रह्म ही पुरस्ताद सामने है। पश्चात् पीछे भी ब्रह्म ही है। दाहिने और बायें ब्रह्म ही है। ब्रह्म ही ऊपर और नीचे है। यह सम्पूर्ण जगत् सर्वश्रेष्ठ ब्रह्म ही है।

समुद्र में कोई बहुत नीच चला जाय तो उसके चारों ओर ऊपर-नीचे, आगे-पीछे, दाहिने-बायें, दसों दिशाओं में एक ही जल विद्यमान रहता है, वैसे सर्वव्यापक ब्रह्म के विषय में समझना चाहिये।

तात्पर्य है कि यद् यच्छृणोति श्रोत्राभ्यां तत्तद् ब्रह्मेति भावयेत्।

जो कुछ कानों-से सुने, नेत्रों से देखे, नाक-से सूँघे, जिह्वा-से आस्वाद ले, त्वचा-से स्पर्श करे, वह सब ब्रह्म ही है; ऐसा विचार करे।

• • ❀ • •

अकर्ताऽहमभोक्ताऽहमसङ्गः परमेश्वरः ।

सदा मत्संनिधानेव चेष्टते सर्वमिन्द्रियम् ।। (२/२०)

१. दृश्यस्य वास्तवत्वाभिमानात्मिका ।

२. साभिनिवेशष्यवदारहेतुः ।

३. देहाभास जगदवभासहेतुः ।

१. युक्तिशास्त्रजनित विवेकः ।

२. तत्त्वसाक्षात्कारः ।

३. प्रारब्धकर्म नाशः ।

तस्याभिधनाद्योजनात्तत्वभावाद्भूयश्चान्ते विश्वमाया निवृत्तिः ।।

**अर्थ**—देखता हुआ, श्रवण करता हुआ, छूता हुआ, ग्रहण करता हुआ भी; सर्वदा जिसे यह निश्चय बना रहता है कि मैं अकर्ता, अभोक्ता, असङ्ग परमेश्वर हूँ, सम्पूर्ण ज्ञानेन्द्रियाँ एवं कर्मेन्द्रियाँ मेरे सांनिध्य से चेष्टाशील है, वह सब कुछ करता हुआ भी कुछ नहीं करता, वह कभी विषयों से लिप्त नहीं होता, न कर्म का बन्धन ही उसे होता।

**अर्थ**—१. दृश्यमान् जगत् के वास्तव होने के अभिमान की स्वीकृति।

२. अभिनिवेशपूर्वक व्यवहार का कारणत्व।

३. देह एवं जगत् के अवभास का हेतु। देह, जगत् का चेतन प्रतीत होना।

**अर्थ**—१. शुद्धान्तःकरण में प्रस्फुटित युक्ति एवं शास्त्र जन्य विवेक की प्राप्ति।

२. तत्त्व का साक्षात्कार।

३. प्रारब्ध कर्म का नाश।

ब्रह्म के अभिध्यान, उसकी योजना तथा ब्रह्मभाव से अन्त में इस विश्वमाया की निवृति होती है।



**१. सालोक्यरूप—तपःश्रद्धावताम्।**

**२. सामीप्यरूपा—ऊर्ध्वरितसाम्।**

**३. सारूप्यरूपा—ऐश्वर्यविशिष्टोपासकस्य।**

**४. सायुज्यरूपा—सगुणं अहं ग्रहणोपासकस्य।**

**५. स्वरूपावस्था (कैवल्यमुक्ति)—निर्विशेषसाक्षात्कारवतः।**

**सम्बन्ध**—विश्व माया कि निवृत्ति का निरूपण कर माया निवृत्ति के पश्चात् होने वाली मुक्ति के भेद का निरूपण करते हैं।

**अर्थ**—१. अपने इष्टदेवता के लोक की प्राप्ति। यह मुक्ति तपस्या एवं श्रद्धा से युक्त पुरुषों को मिलती है।

२. अपने इष्टदेवता के लोक में उनके समीप उपस्थित रहना सामीप्य मुक्ति है। यह मुक्ति उन महात्माओं को मिलती है, जो ऊर्ध्वरिता हैं, जिन्होंने ब्रह्मचर्य का सम्यक् पालन किया है।

३. इष्ट देवता के सदृश रूप, ऐश्वर्यादि की प्राप्ति को सारूप्य मुक्ति कहते हैं। यह परमात्मा के ऐश्वर्य विशिष्ट रूप के उपासकों को मिलता है।

४. उपास्य देवता के साथ तादात्म्य होना सायुज्यमुक्ति है। यह सगुण देवता की अहंकारपूर्वक की गई उपासना वालों को मिलती है।

५. स्वस्वरूप में अवस्थित होना कैवल्यमुक्ति (केवल एक ब्रह्म तदतिरिक्त का बाध) यह सम्पूर्ण विशेषणों से रहित ब्रह्मसाक्षात्कार करनेवाले पुरुषों को मिलती है।



**कैवल्यमुक्तिः - सुखदुःखवर्जिता।**

**षड्भावविक्रियाहीना शुभाशुभवर्जिता।**

सर्वद्वन्द्वविनिर्मुक्ता सत्यविज्ञानरूपिणी।।
केवलं ब्रह्मरूपोक्ता सर्वदा सुखलक्षणा।
न हेया नाप्युपादेया सर्वसम्बन्धवर्जिता।।
न दृष्टा न श्रुता विष्णो न चाऽऽस्वाद्या न तर्किता।
सर्वावरणनिर्मुक्ता लक्ष्यलक्षणवर्जिता।
सर्वेषां प्राणिनां साक्षादात्मभूता स्वयंप्रभा।।
प्रतिबन्धविनिर्मुक्ता सर्वदा परमार्थतः।
अविचारदशायां तु प्रतिबद्धा स्वमायया।।
एषैव परमा मुक्तिः प्रोक्ता वेदार्थवेदिभिः।

**अर्थ-** ज्ञानस्वरूप कैवल्यमुक्ति-विषयसंयोगवियोगजनित सुखदुःखादि वर्जित है। यह षड्भावविकारों (षड्भावविकाराः-जायतेऽस्ति विपरणिमते विवर्धतेऽपक्षीयते विनश्यति) से रहित है। पुण्य-पापजन्य शुभाशुभ फलों से इसका कोई सम्बन्ध नहीं। सत्यविज्ञानरूपिणी कैवल्यमुक्ति राग-द्वेषादि सम्पूर्ण द्वन्द्वों से मुक्त है। वह केवल ब्रह्मरूप कही गई है और सर्वदा सुखस्वरूप (आनन्दस्वरूप) है। अपना स्वरूप होने से त्यागने में अशक्य है और नित्य ही प्राप्त होने-से ग्राह्य भी नहीं है। सर्वसम्बन्धरहित होने से ममतादिजन्य दुःखों से रहित है। न तो वह आँखों से देखा जा सकता है, न कानों से सुना जा सकता है। वह रसना का भी विषय नहीं है। व्यापक होते हुए भी वह तर्क के द्वारा समझा नहीं जा सकता, वह तर्क का विषय भी नहीं है।

वह अविद्या के आवरण से मुक्त होते हुए भी केवल बहुश्रुत या मेधा-के द्वारा विज्ञेय नहीं और नहीं किसी के आश्रय ही है। ब्रह्मस्वरूप कैवल्य मुक्ति वाच्य-वाचक, लक्ष्य लक्षकादि भावों से सर्वथा अस्पृष्ट है। स्वयंप्रकाश स्वरूप है, सम्पूर्ण प्राणियों का साक्षात् आत्मा ही है। कैवल्य मुक्ति का कोई प्रतिबन्धक भी नहीं है। सर्वदा परमार्थ है। विचार के अभाव दशा में अपनी माया से ही प्रतिबद्ध हो जाता है। वेदान्तविद् महात्मा गण कैवल्यमुक्ति को ही परमा (सर्वश्रेष्ठ) मुक्ति कहते हैं।






सम्पर्क सूत्र

# पवन कुमार

498/28 साउथ सिविल लाइन,

मुज्जफरनगर, उत्तर प्रदेश पिन कोड : 251001

फोन नं. : 09359984709

काशी मुमुक्षु भवन सभा, विट्ठौ चौक, अस्सी, वाराणसी

फोन नं. : 09359984709